कीटाणुनाशक ओषधि मिलायी है। कपूर, लौंग, इलायची आदि कण्ठमें नीचे रहे हुए कफ और मलको खच लेते हैं। मेलखड़ी और खड़िया दाँतोंको स्वच्छ और उज्वल बनाते हैं, तथा माजूफल, लोद, फिटकरी आदि मसूढ़ोंको सबल बनाते हैं।

## [३८] दन्तदोषहर मञ्जन।

प्रथम विधि—नीलेथोथेका फूला १ तोला, कपूर १ तोला, लौंग २ तोले, दालचीनी २ तोले, फिटकरीका फूला ४ तोले, समुद्रझाग ८ तोले, सोनागेरू ६ तोले और शुद्ध चायमिट्टी १६ तोले लेवें। सबको कूटकर बारीक चूर्ण करें।

(आ० नि० मा०)

उपयोग—यह मञ्जन दाँतों पर रगड़नेसे दाँत स्वच्छ और मजबूत होते हैं। दन्तशूल, कृमि, मसूढ़े फूलना, पीप, रक्त निकलना आदि दूर होते हैं अधिक दर्द होने पर दिनमें २-३ बार उपयोग करें।

सूचना—दर्दके समय इस दंतमंजनको लगाकर थोड़ी देर मुँह नीचा रख कर लार टपकावें। फिर निवाये जलसे कुल्ले करे। गलेके नीचे मञ्जनके रसको न उतरने दे। अन्यथा नीलेथोथेके हेतुसे उबाक आने लगती है।

द्वितीय विधि—कासीस, नीलाथोथेका फूला, मीठा कूठ, पाठा, कत्था, माजूफल, कालीमिर्च, दालचीनी, लौंग, और सैंधानमक, सोहागेका फूला और सांभरनमक इन १३ औषधियोंको समभाग मिला बारीक कपड़छान चूर्ण करें।

उपयोग—यह मञ्जन दाँतोंका हिलना, तीव्र दन्तशूल, मसूढ़ेकी सूजन, दन्तकृमि, आदिको तत्काल मिटाता है। मञ्जन लगाकर लार टपकाते रहनेसे कीटाणु बाहर निकल जाते हैं, फिर शूल शमन होजाता है। कासीसके हेतुसे दाँतोंपर कुछ कालापन आजाता है, परन्तु वह थोड़े ही दिनोंमें दूर होजाता है।

## [३९] उष्णवातघ्न चूर्ण।

प्रथम विधि—फिटकरीका फूला, कलमीशोरा, छोटी इलायची सगजराहत, सफेद चन्दन, रेवतचीनी शीतलचीनी और सफेद जीरा एक-एक तोला, गधे बिरोजेका सत्व २ तोले, सफेद राल ३ माशे और मिश्री सबके बराबर मिला कूट-पीस कर छान लें।

मात्रा—आधा से १ तोले प्रातःकाल दूधकी लस्सीके साथ दे।

उपयोग—इस चूर्णके सेवनसे नया सुजाक (पूयमेह उष्णवात) ३-४ दिनमें ही दूर होते हैं।

सूचना—सगजराहतको कूट कपड़छान करनेके पश्चात् ३ घण्टे तक

खरल करके मिलाना चाहिये ।

दूसरी विधि—कपूर, गिलोयका सत्व, वंशलोचन, शीतलचीनी, छोटी इलायची, नागकेशर, हरड़, बहेड़ा, आँवला, नागरमोथा, बड़ा गोखरू, सतावर, सफेद चन्दन, तगर, पीपल, लोंग, जटामांसी, जायफल, सब औषधियोंको समभाग लें; और सबके बराबर मिश्री मिला कूटकर कपड़छान चूर्ण बना लें । (धन्वन्तरि)

मात्रा—३ से ६ माशे दिनमें २ बार मिश्री मिले दूधके साथ दें ।

उपयोग—यह चूर्ण सुजाककी तीक्ष्ण अवस्था दूर होनेपर लाभदायक है । सुजाककी जड रक्तमें लीन विष, मूत्रप्रसेकनलिकामें क्षत होना और मूत्रविकारको थोड़े ही दिनोमें नष्ट करता है ।

## (४०) मूत्रविरेचन चूर्ण ।

विधि—शीतलचीनी, रेवतचीनी, छोटी इलायची और जीरा १-१ तोला, कलमीशोरा २ तोले और मिश्री ४ तोले मिला कूटकर कपड़छान चूर्ण बनावें ।

मात्रा—तीन माशे, दूध जलकी लस्सीके साथ दिनमें ३ से ४ बार दो-दो घण्टे पर देवें ।

उपयोग—यह चूर्ण मूत्रोत्पत्तिको खूब वढाता है । सुजाकमें पीप दूर करने और मूत्रमार्ग साफ करनेके लिये उपयोगी है । भोजनमें केवल दूध-भात खानेसे इन्द्रिय जुलाब अच्छा लगता है । इस चूर्णको ३ दिन सेवन करनेसे मूत्रमार्ग साफ होजाता है, । और सुजाककी तीव्रावस्था शमन होती है ।

## (४१) हजरुलयहूद चूर्ण ।

विधि—खूब बारीक खरल किया हुआ हजरुलयहूद २० तोले, खरवूजेके बीजकी मींगी, खीरा ककड़ीके वीजकी मींगी, गोखरू, कालीमिर्च, सोंफ, अजवायन, जीरा, कुलथी और ववूलका गोंद, सब २-२ तोले लें, कूट छानकर चूर्ण बना लेवें ।

मात्रा—१ से १॥ माशे चनेके काढ़ेके साथ सुवह ७ दिन तक दें ।

उपयोग—यह चूर्ण वृक्कस्थान (गुरदा) और मूत्राशय, दोनोंकी पित्त और कफप्रधान पथरियोंको तोड़-तोड़कर निकाल देता है ।

## (४२) चोपचिन्यादि चूर्ण ।

विधि—चोपचीनी १६ तोले, मिश्री ४ तोले, पीपल, पीपलामूल, मिर्च, लोंग, अकरकरा, खुरासानी अजवायन, सोंठ, वायविडङ्ग और दालचीनी

१-१ तोला लेकर बारीक चूर्ण करें । (आ० भि०)

मात्रा—३से६ माशे निवाये जल, घी शहदके साथ दें ।

उपयोग—यह चूर्ण उपदंश, सुजाक, व्रण, कोढ, संधिवात, रक्तविकार और क्षीणताको नाश करता है, तथा वीर्यको शुद्धि करता है ।

## [ ४३ ] वृद्धदारु चूर्ण ।

विधि—सफेद मूसली, गिलोयका सत्व, कौंचके बीज, गोखरू, सेमलकी जडकी छाल और आंवला, सबको समभाग लेकर चूर्ण करें । फिर सबके बराबर मिश्री मिलावें । (आ० औ०)

मात्रा—६ माशेसे १ तोला दिनमें २ बार दूधके साथ दें ।

उपयोग—यह चूर्ण सब प्रकारकी धातुक्षीणता, स्वप्नदोष, वृद्धावस्थामें होने वाले वातज प्रमेह आदि रोगोंको दूर करता है, थोडे ही दिनोंके सेवनसे कमरमें बहुत बल आजाता है ।

## [ ४४ ] शतावर्य्यादि चूर्ण ।

विधि—शतावरी, गोखरू, कौंचके बीज, गंगेरनकी छाल, खरैंटीकी छाल और तालमखाना, सबको समभाग लेकर बारीक चूर्ण करें । (शा० स०)

मात्रा—३ से ६ माशे तक रोज प्रातःकाल या रात्रिको समभाग मिश्री मिलाकर दूधके साथ देवें ।

उपयोग—यह चूर्ण मूत्रविकार और वीर्यदोषको दूर करके वीर्यकी वृद्धि करता है, तथा रतिशक्तिको बढाता है ।

## [ ४५ ] वीर्यशोधक चूर्ण ।

विधि—बबूलकी बिना बीजवाली कच्ची फली, बबूलकी कोंपल और बबूलका गोंद, तीनोंको समभाग लेकर चूर्ण करें ।

मात्रा—४ से ६ माशे मिश्री मिलाकर लें । ऊपरसे दूध पीवें ।

उपयोग—यह चूर्ण वीर्यका पतलापन, स्वप्नदोष, शुक्रमेह ( पेशाबके साथ वीर्यका जाना ) इत्यादि धातुदोषको दूर कर वीर्यको शुद्ध, गाढा और श्वेत बनाता है । यह औषध सामान्य होनेपर भी अच्छा काम देती है ।

## [ ४६ ] न्यग्रोधादि चूर्ण ।

विधि—बड, गूलर, पीपल ( अश्वत्थ ), अरलू, अमलतास और असन (विजयसार), सब वृक्षोंकी छाल, आम और जामूनकी गुठली, कैथ, चिरौंजी, अर्जुन छाल, धायकी छाल, महुएकी छाल, मुलहठी, लोद, वरनाकी छाल, नीमकी अन्तर छाल,

कड़वे परवरके पत्ते, मेढासींगी, दन्तीमूल, चित्रकमूल, पाढ़ी, करंजके बीज, हरड़, बहेड़ा, आँवला, इन्द्रजौ, भिलावेकी गिरी ( गोडंबी ), सबको समभाग लेकर बारीक चूर्ण करें । ( यो० र० )

मात्रा—३ से ६ माशे दिनमें २ बार शहदके साथ लें, और ऊपर त्रिफलेका क्वाथ पीवे ।

उपयोग—इस चूर्णके सेवनसे सब प्रकारके वातज, पित्तज और कफज प्रमेह, मधुमेह, प्रमेहपिटिका और सब प्रकारके मूत्रकृच्छ्र शमन होते हैं । शान्तिपूर्वक ३-४ मास तक सेवन करना चाहिये ।

## [ ४७ ] नारसिंह चूर्ण ।

विधि—शतावरी, गोखरू, छिलके निकाले हुए तिल और विदारीकन्द ६४-६४ तोले, वाराहीकन्द १ सेर, गिलोय १। सेर, शुद्ध भिलावे १२८ तोले चित्रकमूलकी छाल आधसेर, त्रिकटु ३२ तोले, मिश्री ३॥ सेर, शहद १॥। सेर और घृत ७० तोले लेवें । इनमेंसे सूखी ओषधियोंको कूट छान, महीन चूर्ण करके मिश्री मिलावे । पश्चात् घृत और फिर शहद मिलावे । बादमें अमृतबानमें भरें । (चक्रदत्त)

वक्तव्य—हम घी और शहद नहीं मिलाते । सेवन समयमें ६ मासे घी और १ तोला शहद मिला लेना विशेष हितावह माना है ।

रसायन और वाजीकरण गुणके लिये चूर्ण बनाना हो, तो गिलोयके स्थानमें गिलोय सत्व, भिलावेके स्थानमें भिलावेका मगज ( गोडंबी ) और त्रिकटुके स्थानमे त्रिजात लेना विशेष लाभदायक है ।

मात्रा—४-८ माशे चूर्ण या घी-शहद मिला हो तो ६ माशेसे १ तोला दिनमें २ बार दूधके साथ लेवें ।

उपयोग—इस चूर्णका १ मास तक सेवन करनेसे क्षय, कास, वृद्धावस्थाकी निर्बलता, गंज, प्लीहा, अर्श, पाण्डु, हलीमक, महाश्वास, पांचों प्रकारके कास, पीनस, भगन्दर, मूत्रकृच्छ्र, अश्मरी, १८ प्रकारके कुष्ठ, ८ प्रकारके उदर रोग, अति दुस्तर मेह, कष्टसाध्य पाँच प्रकारकी कास, ८० प्रकारके वातरोग, ४० प्रकारके पित्तरोग, २० प्रकारके कफरोग, द्वन्द्वज रोग, त्रिदोषज रोग, सब जातिके अर्श, ये समस्त रोग दूर होकर पुरुष कंचनके सदृश तेजवाला, सिंहके समान पराक्रमी, घोड़ेके समान वेग और गम्भीर स्वरवाला बन जाता है । १०० स्त्रियोंके साथ रमण कर सकता है और भगवान् नारसिंहके समान कान्तिमान् और पराक्रमी पुत्रोंको उत्पन्न करता है ।

भिलावे मिलानेसे चूर्ण अधिक उग्र बनता है । वातप्रधान और कफप्रधान

है। फिर उसके विषका रक्तमें शोषण होनेपर ज्वर आ जाता है। ज्वरावस्थामें पथ्यका योग्य पालन न होने या अन्य कारणसे विषमज्वरके कीटाणुओंका प्रवेश प्लीहामें हो जानेपर प्लीहावृद्धि हो जाती है। यदि यह वृद्धि ज्वर निवृत्त हो जानेपर भी रह गई है, ज्वर न आता हो और पचनक्रिया निर्बल हो तो उस अवस्थामें इस चूर्णका सेवन कराया जाय, तो रक्त द्वारा प्लीहामें भिलावेके तैलका प्रवेश होनेपर कीटाणु नष्ट हो जाते हैं। फिर प्लीहावृद्धि शमन हो जाती है।

अर्श—पचनक्रिया मन्द होजाने पर अनेकोंको मलावरोध रहता है तथा उदरमें वायु उत्पन्न होती है, इस अवस्थामें योग्य उपचार न हो तो अफार आता है, और मलावरोध रहता है। तत्पश्चात् गुदनलिकामें रही हुई शिराओंपर मल और वायुका बोझा पड़कर अर्शकी सम्प्राप्ति हो जाती है। अर्शके मस्से शुष्क और कठोर बन जानेपर चुभते हैं। देह कृश और निर्बल हो जाती है। इन अफारा, मलावरोध और अर्श रोगपर इस चूर्णका सेवन तक्रके साथ कराया जाता है। मिर्चादि मसाला, द्विदल धान्य और बद्धकोष्ठ करनेवाले पदार्थोंका सेवन कम कर देनेसे रोगका सत्वर दमन होता है और देह सबल बन जाती है।

पाण्डु—पचनक्रिया दूषित होने, उदरमें कृमि होने और विषमज्वरकी सम्प्राप्ति होनेपर रस रक्तादि धातुएं भी दूषित हो जाती हैं। फिर रक्तमें वर्ण द्रव्य अथवा रक्तका परिमाण ही कम हो जाता है। जिससे पाण्डु और हलीमक रोगकी सम्प्राप्ति होती है, यदि उदरमें कृमि हो तो पहिले कृमिघ्न औषधि लेकर उनको दूर कर देना चाहिये। ज्वर विष रहा हो, तो पहिले ज्वरघ्न औषधिका सेवन कर उसका निवारण करना चाहिये। इस तरह उत्तान दोषको दूरकर फिर लीन विषको जलाने, रक्तको बढ़ाने और शरीरको सबल बनानेके लिये नारसिंह चूर्णका सेवन कराया जाता है।

श्वासरोग—इसकी उत्पत्ति श्वसन संस्थामें विकृति होनेपर होती है, इसके कारणोंमें कफ धातुकी विकृति, शुक्रक्षय और पचनक्रिया दूषित होना, ये मुख्य हैं। इन तीनों कारणोंपर इस चूर्णका अच्छा असर होता है। इस हेतुसे कफप्रधान श्वासरोग दूर हो जाता है यदि धूम्रपानका व्यसन हो और सेवन चालू रहे, तो इस चूर्णका सेवन करनेपर पूरा लाभ नहीं मिलता। यदि कफ-रहित शुष्क वात पित्तप्रधान श्वासप्रकोप हो, तो थोड़ासा परिश्रम भी सहन नहीं होता। परिश्रमसे हृदयमें धड़कन होती हो, तो उसपर चूर्णका कुछ विपरीत ही प्रभाव पड़ता है।

पीनस—भिलावेका तैल जिस तरह तैल ग्रन्थियोंसे निकलता है, उस समय श्वसन यन्त्रमें या नासापथमें रहे हुये कीटाणु, कफ और मांसकोषका नाश

होता है । इस हेतुसे पीनस रोगमें भी इस चूर्णसे लाभ पहुंचजाता है । नस्यादि बाह्योपचार भी आवश्यकता अनुसार करते रहना चाहिये ।

भंगदर--रोग नया हो और गुदद्वारकी रक्तवाहिनी वहुत दूरतक दूषित न हुई हो तो बाह्योपचार ( मर्यादि वेलके कल्ककी पुल्टिस ) के साथ इस चूर्णका सेवन कराया जाय, तो पूयोत्पत्ति बन्द हो जाती है और मांसकोथमें भी लाभ पहुँचता है । कारण, भिलावेका तैल पूयमें रहे हुये कीटाणु और कोथमें उत्पन्न कृमियोंको नष्ट कर देता है, यह क्रिया रक्तमेसे भिलावेका तैल वाहर निकालनेपर होती है ।

अश्मरी—यकृत् पित्तकी रचनामे विकृति होनेपर या यकृत् पित्त गाढ़ा वननेपर अश्मरी द्रव्यकी उत्पत्ति होती है । फिर यह द्रव्य वृक्क या मूत्राशय में संचित होकर अश्मरी बन जाता है । इस अश्मरीके कारणरूप यकृत् पित्त की रचनाको यह चूर्ण सुधारता है । इस हेतुसे अश्मरी उत्त्पत्तिको रोकनेके लिये प्रथमावस्थामें यह चूर्ण हितावह है ।

उदररोग—इसकी संप्राप्ति अग्निमान्द्य होनेके पश्चात् होती है । पचनविकृतिके साथ अन्य सहायक अवयव या धातु विकृतिके भेदसे उदररोगके ८ प्रकार पृथक् हो जाते हैं । इन ८ प्रकारोंमेंसे वातोदर, कफोदर, यकृद्दाल्युदर और प्लीहोदरकी प्रारम्भावस्थामें यह चूर्ण सहायक औषधिरूपसे व्यवहृत हो सकता है । कारण भिलावा, चित्रकमूल, और त्रिकटुका प्रभाव यकृत् और प्लीहाकी क्रियापर तथा वात और कफ विकृतिपर होता हैं । इनके अतिरिक्त शतावरी, गोखरू और तिल भी वातनाड़ियोंको पुष्ट करते हैं ।

प्रमेह--प्रमेहके २० प्रकार शास्त्रमें कहे हैं । इन सबपर इस चूर्णका उपयोग हो, ऐसा नही कह सकेंगे । हस्तिमेह, जिसमे मूत्रका परिमाण अत्यधिक होता है और अधिक बार होता है, रात्रिको निद्रामेंसे भी बार बार उठना पड़ता है । उसमें मूत्रकी अधिक उत्पत्ति इस चूर्णके सेवनसे रुक जाती है । यदि ज्वरादिकी उष्णताके हेतुसे मूत्र आम, कफ, लसीका जाते हों, तो उसे दूर करनेमे यह-चूर्ण सहायक होता है । इसी तरह शुक्राशयको उष्णता पहुँचाने से शुक्र पतला होकर शुक्रमेह हो गया हो ( मूत्रके साथ बाहर निकलता है ), तो इस चूर्णके सेवनसे विष नष्ट हो जानेसे वह भी दूर हो जाता है ।

जिन प्रमेहोंमें वृक्क और मूत्राशय अपना कार्य योग्य रूपसे न कर सकते हों उन प्रमेहोंमें या मूत्रकृच्छ्रमें इसका सेवन कराना हितकर नही हो सकेगा ।

इक्षुमेह--इसमें अग्याशयका अंकुश यकृत्परसे हट जानेसे यकृत्

निरकुश होकर अत्यधिक शक्कर उत्पन्न करता है । इसमें विकृति अन्य प्रकारकी होती है । अत इस विकारपर इस चूर्णका उपयोग नहीं हो सकता ।

भिलावा सामान्यत, वातज और कफज विकृतिपर अति लाभदायक है । यह इस चूर्णमें मुख्य औषधि है । साथ साथ चित्रकमूल, त्रिकटु आदि सहायक औषधियोंमें भी वातकफघ्न गुण रहा है । इस हेतुसे वात और कफ धातुकी विकृतिसे उत्पन्न रोगोंके पूर्वरूप और प्रथमावस्थामें यह चूर्ण व्यवहृत होता है ।

पित्तप्रकोपमें सामान्यत, भिलावा, त्रिकटु, चित्रकमूलादि औषधिया हानि पहुचाती हैं, किन्तु इन औषधियोंकी उग्रताको दमन करने और पित्तको शमन करनेके लिये गिलोय, शतावरी, विदारीकद, मिश्री और घृत मिलाया है । इस हेतुसे वात कफकी प्रधानतासह गौण पित्तप्रकोप हो, तो इस चूर्णका उपयोग हो सकता है । पित्तप्रकोप होनेपर गिलोयके स्थानमें गिलोयघन या गिलोय सत्व तथा भिलावेके स्थानपर गोडम्बी ( भिलावेकी गिरी ) का उपयोग करना विशेष हितावह माना जायगा ।

इस चूर्णमें शतावरी, बड गोखरू, छिलके रहित तिल, विदारीकद और वाराहीकद, ये सब औषधिया मिलानेसे यह चूर्ण रसायन, शुक्रवर्द्धक और कामोत्तेजक गुण दर्शाता है । कामोत्तेजनाके लिये यथार्थमें इस चूर्णका सेवन न कराया जाय, तो अच्छा । कारण, जितनी कामोत्तेजना होती है, उतना ही वीर्यका व्यय होता है । फिर परिणाममें हानि होती है ।

कष्टार्तव—जिन स्त्रियोंको मासिकधर्म असमयपर होता हो, उस समय वेदना होती हो और रज स्राव कम होता हो, फिर उसी हेतुसे शारीरिक निर्बलता, पाण्डुता, मस्तिष्कमें दर्द रहना, दृष्टिमान्द्य, अग्निमांद्य, अरुचि, मलावरोध, आलस्य बना रहना और प्रदरादि लक्षण प्रतीत होते हों, उन रुग्णाओंको नारसिंह चूर्णका सेवन करानेपर लाभ पहुचता है ।

मासिकधर्मकी अप्राप्ति—कतिपय नवयुवतियोंको आयु बढनेपर भी बीजाशय या समग्र प्रजनन संस्थाका योग्य विकास न होनेसे मासिकधर्मका आरम्भ नहीं होता । उनका देखाव छोटी कुमारियोंके सदृश भासता है । देह कृश और निस्तेज होती है । एव स्तनोंमें मासवृद्धि नहीं होती । उनको यह चूर्ण, त्रिवग भस्म और मधुमालिनीके साथ दिया जाता है ।

सूचना—(१) यदि उबाक, वमन, मुखपाक, छातीमें दाह, मुहमें कडवापन, स्वेदाधिक्य, अधिक उत्ताप, व्याकुलता, निद्रानाश और क्रोधाधिक्यादि पैत्तिक लक्षण प्रबल हों, तो इस चूर्णका सेवन नहीं कराना चाहिये ।

(२) अधिक प्रवास, अधिक सूर्यके ताप या अग्निका सेवन करनेवालोंको यह चूर्ण नहीं देना चाहिये । एवं ग्रीष्म ऋतु और शरद् ऋतुमें भी इस चूर्णका प्रयोग नहीं करना चाहिये ।

(३) इस चूर्णके उपयोग कालमें अधिक मिर्चादि गरम पदार्थ, गरम गरम चायादि पेय, धूम्रपान, मांसाहार, स्त्री समागम, चिन्ता और क्रोधादिसे हो सके उतना बचना चाहिये ।

(४) शुष्ककास, प्रतमक श्वास ( कफरहित श्वास प्रकोप ), अम्लपित्त, नूतनज्वर, अतिसार, ग्रहणी, पेचिस, निद्रानाश, विदग्धाजीर्ण, मूत्रकृच्छ्र, शुक्रका अति पतलापन और अति उष्णता, इन रोगोंसे पीड़ितोंको नारसिह चूर्ण नही देना चाहिये ।

(५) इस चूर्णका सेवन १६ वर्षसे कम आयुवालोंको नहीं करना चाहिये । एवं सगर्भा स्त्री और अति वयोवृद्धोंको भी नहीं देना चाहिये ।

(६) इस चूर्णके सेवन कालमें बारंबार मूत्रके परिमाण और वर्णपर लक्ष्य देते रहना चाहिये । यदि मूत्र परिमाण अति कम और वर्ण पीला हो जाता है, अति स्वेद आने लगता है और दाह होता है, तो इसे तुरन्त बन्द कर देना चाहिये । और विकार शमनार्थ नारियलका जल पिलाना चाहिये ।–

(७) यदि वातनाडियां या सुषुम्णाकाण्ड (पीठकी हड्डी) से सम्बन्ध वाले रतिकेन्द्रमें चेतनाधिक्य ( Hyperesthesia ) है, तो नारसिंह चूर्ण या भिलावे मिश्रित अन्य ओषधिका सेवन नहीं कराना चाहिये ।अन्यथा स्वप्नदोष बार-बार होता रहेगा ।

## [४८] वैश्वानर चूर्ण ।

विधि—सैंधानमक और अजवायन २-२ भाग, अजमोद ३ भाग, सोंठ २ भाग और बड़ी हरड़के छिलके १२ भाग ले । सबको मिला, कूटकर बारीक चूर्ण करें । ( वृन्द )

मात्रा—४–६ माशे दिनमें २ वार दहीका तोड़, काँजी, मट्ठा, घृत या गुनगुने जलके साथ देवें ।

उपयोग–यह चूर्ण उत्तम दीपन-पाचन और सारक है । आमवात, गुल्म, हृदयका भारीपन, वस्तिपीड़ा, प्लीहा, सारे शरीरमें विच्छूके काटनेके समान पीड़ा होना, अफारा, अर्श आदि गुदाके रोग, मल—मूत्रावरोध, उदररोग, हाथपैरोंकी नसें खिचना इत्यादि रोगोंको नष्ट करता है, और वातकी गतिकी अनुलोम कराता है ।

## ( ४९ ) अजमोदादि चूर्ण ।

विधि—अजमोद, वायविडङ्ग, सैधानमक, देवदारु, चित्रकमूल, पीपलामूल,

सौंफ, पीपल और कालीमिर्च १-१ तोला, छोटी हरड ५ तोले, विधारा १० तोले और सोंठ १० तोले लें । सबको मिला कूटकर कपडछान चूर्ण करें । (शा० सं०)

मात्रा—३ से ४ माशे दिनमें २ बार गरम जलके साथ दें ।

उपयोग—यह चूर्ण आमवात, सन्धिवात, गृध्रसीवात, कमर, गुदा, पीठ और पेटके शूल, उदरवात, वातविकार, शोथ और कफ दोषको दूर करता है ।

## [ ५० ] कृमिघ्न चूर्ण

विधि—करजकी गिरी, पलासके बीज, किरमाणी अजवायन, कबीला और वायविडंग सबको समभाग लेकर बारीक चूर्ण करें ।

मात्रा और उपयोग—२ से ३ माशे दिनमें ३ बार गुड मिलाकर गुनगुने जलसे लेवें । फिर दूसरे दिन सुबह एरंड तैलका जुलाब लेनेसे सब प्रकारके उदरकृमियों का नाश होता है ।

## ( ५१ ) हिस्टीरियानाशक चूर्ण ।

विधि—भुनी हींग २ तोले, बच २ तोले, जटामासी २ तोले, कूठ ८ तोले, कालानमक ४ तोले और वायविडङ्ग १६ तोले लें । सबको मिलाकर कपड-छान चूर्ण करें ।

मात्रा—१ से ३ माशे दिनमें ३ बार गुनगुने जलके साथ दें ।

उपयोग—इस चूर्णका धैर्यपूर्वक एक दो मास तक सेवन करनेसे हिस्टीरिया रोग दूर होता है, और उदरवात, कृमि, निद्रा न आना इत्यादि विकार भी शमन हो जाते हैं ।

इस चूर्णमें मुख्य औषधि हींग है । हींग हिस्टीरिया और इतर समस्त आक्षेप-जनक रोगोंमें अति उपकारक है । इसे हिस्टीरियाकी सब अवस्थाओंमें प्रयुक्त कर सकते हैं । गर्भाशयके विकार-जनित कम्प वात और अपस्मार पर भी लाभ पहुँचाती है ।

बच और जटामासी वातशामक और मस्तिष्कके लिये अति लाभदायक हैं । इन औषधियोंके हेतुसे हिस्टीरिया रोगिणीकी अशान्ति कम होती है, और निद्रा भी आजाती हैं । कूठ आमाशय आदि स्थानोंके दोषको दूर करता है, तथा आक्षेप निवारक है । कालानमक अग्निप्रदीपक और दोषपाचक है । वायविडङ्ग उदरशोधक है ।

## [ ५२ ] प्रदरान्तक चूर्ण ।

विधि—चिकनी सुपारी, माजूफल, चोलाईकी जड, धायके फूल, सोना-गेरू, मोचरस, पठानीलोद और राल, सबको समभाग लेकर बारीक चूर्ण करें फिर सबके बराबर मिश्री मिलावें ।

मात्रा—६ माशेसे १ तोला चावलोंके धोवनके साथ दें ।

उपयोग—यह चूर्ण गर्भाशय आदि प्रजननयन्त्र पर शामक असर पहुंचाता है । इसके सेवनसे सब प्रकारके रक्तप्रदर और श्वेतप्रदर दूर होते हैं; तथा गर्भाशय और बीजाशय सुदृढ़ बनते हैं ।

प्रदरके श्वेत और रक्त, ये दो भेद मुख्य हैं । अन्य रीतिसे जलसदृश प्रवाही उष्ण स्राव, गाढा सफेद स्राव, पीलास्राव, रक्तस्राव, और दुर्गन्धमय पूयमिश्रितस्राव, ये ५ प्रकार होते हैं । रोगारम्भमें उष्णता अथवा प्रदाह होनेपर जल जैसा प्रवाही स्राव होता है । यही जीर्ण होनेपर या रोग चिरकारी होनेपर गाढा सफेद स्राव होता है । जीर्णवस्थामें स्राव पीला बन जाता है । किसी रक्तवाहिनीसे सम्बन्ध होनेपर या बीजाशयसे आनेवाली नलिकोमेंसे रक्तमय या रजोमय स्राव होता है । गर्भाशयमें कर्कस्फोट होने, शिरा टूटने या क्षत होनेपर भी स्राव रक्तमय बन जाता है । बीजाशय, बीजवाहिनी, गर्भाशय या प्रजननमार्गमें क्षत होकर पाक होने या विद्रधि बननेपर पूयप्रधान दुर्गन्धमय स्राव होता है । इनमेंसे पहले ३ प्रकारोंपर इस चूर्णका उपयोग होता है । चौथे रक्तमय प्रकारमें कर्कस्फोट या अन्य अधिक विकृति न हुई हो और रोग अति जीर्ण न हुआ हो तो उसपर भी इस चूर्णके सेवनसे लाभ पहुंचता है ।

वक्तव्य— ( १ ) यदि गर्भाशयमें अधिक मल संग्रह हुआ हो या कीटाणुप्रकोप हो, तो उत्तरबस्तिद्वारा उसे धोते रहना चाहिये । धोनेके लिये और पञ्चम प्रकारमे तैल बस्ति आदि उपचारके लिये भी किसी स्त्री चिकित्सककी सलाह लेनी चाहिये ।

( २ ) शराब, गरम गरम चाय, अति गरम मशाला, राई आदि दाहक पदार्थ और देरसे पचनेवाले भोजनादिका त्याग करना चाहिये गर्भाशय। शिथिल होनेपर ब्रह्मचर्यका पालन करना हितावह है ।

इस चूर्णके सब द्रव्य कषाय रस और ग्राही गुणप्रधान हैं । अतः मन्दाग्निवालोंको मात्रा कम देनी चाहिये । कारण, हरड़के अतिरिक्त सब कषाय रस प्रधान औषधियां प्रायः पचनक्रिया मन्द करती हैं । किन्तु कषाय रस और ग्राही गुणप्रधान औषधियां बहुधा शामक असर पहुँचाती हैं । इनमें इस प्रयोगकी औषधियोंका शामक गुण प्रजनन यन्त्रपर मुख्य होता है ।

सूचना—यदि प्रदरके स्रावमें गर्भाशयमें कोथ होनेसे मुर्दे सदृश दुर्गन्ध आती हो, उसपर इस चूर्णका उपयोग नहीं करना चाहिये ।

## [ ५३ ] चन्दनादि चूर्ण ।

विधि—सफेद चन्दन, जटामांसी, लोद, खस, कमलकेशर, मिश्री, नागकेशर, बेलगिरी, मोथा, सोंठ, नेत्रबाला, पाठा, कुड़ाकी छाल, धायके फूल, इन्द्रजौ, अतीस, रसौत, आमकी गुठलीकी गिरी, जामुनकी गुठलीकी गिरी, मोचरस, कमलगट्टाकी गिरी, लजालू, छोटी इलायची और अनारके फलकी छाल, समभाग मिला कूट कपड़छान चूर्ण बना लेवें । (भै० र०)

मात्रा—४ से ६ मासे दिनमें २ बार लेवें । ऊपर ५-१० तोले चावलों के भिगोये जलमें ३ मासे शहद मिलाकर पीवें ।

उपयोग—यह चूर्ण सब प्रकारके घोर प्रदर, रक्तातिसार, रक्तार्श और रक्तपित्त रोगको १५-२० रोजमें दूर करता है ।

इस चदनादि चूर्णमें गर्भाशयपर असर पहुचानेके अतिरिक्त चिपके हुये आम-मल (गर्भाशयमें संगृहीत प्रदर मल) और कफादिको खोलकर बाहर फेंक देनेका गुण भी अवस्थित है । एवं इस चूर्णमें चन्दन, जटामांसी आदि सुगन्धमय कीटाणुनाशक द्रव्योंकी प्रधानता है । इस हेतुसे कीटाणु विषप्रकोपजप्रदाह होकर उत्पन्न होनेवाले रक्तस्राव या पूयस्रावमय नूतन प्रदरपर इस चूर्णका प्रयोग होता है । स्राव दुर्गन्धमय होनेपर इस चूर्णके उदर सेवनके अतिरिक्त इस चूर्णके क्वाथ या फिटकरीके जल अथवा बोरिक एसिड मिले हुए जलसे धोनेपर बाह्य शुद्धि होती है । इनमें फिटकरीके जलसे गर्भाशयकी शुद्धि और आकुंचन भी होता है । अतः गर्भाशयकी शिथिलता होनेपर फिटकरीके जलका उपयोग करना विशेष हितावह है ।

प्रदरके समान रक्तस्रावप्रधान अतिसार, अर्श और रक्तपित्त रोगमें शामक असर पहुंचाने और रक्तस्रावको बन्द करानेके लिये इस चूर्णका प्रयोग किया जाता है । रक्तातिसारमें चावलोंकी यवागू, रक्तार्शमें मट्ठा और रक्तपित्तमें आवलोंके हिम या फाण्टकी योजना अनुपानरूपसे करनेपर लाभ जल्दी पहुंचता है ।

## [ ५४ ] पुष्यानुग चूर्ण ।

विधि—पाठा २ भाग तथा जामुनकी गुठलीकी गिरी, आमकी गुठलीकी गिरी, पाषाणभेद, रसौत, मोचरस, लजालू, कुड़ेकी छाल, केशर, अतीस, नागरमोथा, बेलगिरी, लोद, गेरू, कायफल, मिर्च, सोंठ, मुनक्का, रक्तचन्दन, श्योनाक (अरलू) छाल, इन्द्रजौ, अनन्तमूल, धायके फूल, मुलहठी, अर्जुनछाल, सब समभाग मिलाकर चूर्ण करें । (च० सं०)

मात्रा—१॥ से ३ माशे दिनमें २ बार लें। ऊपर चावलोंका भिगोया जल शहद मिलाकर पीवें अथवा लोदका चूर्ण दूधमें मिलाकर उसके साथ सेवन करें।

उपयोग—इस चूर्णके सेवनसे सब प्रकारके श्वेत, नील, पीत और रक्त प्रदर, योनिदोष, रजोदोष, रक्तातिसार और अर्श रोग आराम होते हैं। इस चूर्णकी ओषधियोंको पुष्य नक्षत्रमें लाकर तैयार करनेका चरक संहिताकारने लिखा है।

## (५५) रजःप्रवर्तक चूर्ण।

विधि—भारंगी, कालीमिर्च, पीपल और सोंठ, ये सब ८-८ माशे और भुनी हींग ३ माशे लें। सबको पीसकर चूर्ण करें।

मात्रा—२ से ३ माशे, ब्राह्मी १ तोला और काले तिल ५ तोलेके क्वाथके साथ दें। मासिकधर्म आनेके समयसे १० दिन पहलेसे रोज सुबह देवें।

उपयोग—इस चूर्णके सेवनसे मासिकधर्म नियमित रूपसे आने लगता है, और कष्ट नही होता। मासिकधर्म आनेपर चूर्ण देना बन्द करें। इस रीतिसे ४-६ मास तक देते रहनेसे मासिकधर्म की रुकावट, शूल, कमरमें दर्द, अरुचि, बेचैनी आदि दूषित रक्तकी विकृतिसे होनेवाली पीड़ा दूर होती है।

बीजाशय नलिकामें अवरोध होनेसे जब रजःस्रावमें कष्ट होता है तथा पूरा स्राव नही होता। इसी हेतुसे मस्तिष्कमें भारीपन और वेदना, दृष्टिमान्द्य, शारीरिक निर्बलता और पाण्डुतादि लक्षण उपस्थित होते हैं। इस विकारपर इस चूर्णका प्रयोग किया जाता है।

वक्तव्य—यह औषधि सामान्यतः १५ से ३५ वर्षकी आयुवाली स्त्रियोंको दी जाती है। ५० वर्षकी आयुमें प्राय: रजोधर्म बन्द होता, है। ऐसे समयपर उत्पन्न विकारोंपर इसका उपयोग नही करना चाहिये। यदि रुग्णाका शरीर निर्बल हो, पाण्डुरोगसे पीड़ित भी रहती हो, तो मासिकधर्मके ५-५ वें दिनसे सुवर्णमालिनी वसन्त या लोहप्रधान औषधिका सेवन १५-१५ दिनतक कराते रहना चाहिये।

मासिकधर्मके दिनोमें मलावरोध नही रहना चाहिये। भोजन लघु पौष्टिक लेवें। ३ दिनतक स्नान न करें और शीतल वायुका सेवन भी न करें। नेत्रोंको अधिक कष्ट न देवें। शान्तिसे लेटे रहना विशेष हितावह है।

सूचना—यदि रुग्णाको मासिकधर्मकालमें मलावरोध हो, तो सनाय या स्वादिष्ट विरेचन चूर्ण देकर उदरशुद्धि करा लेनी चाहिये। अन्यथा रजःस्राव पूरा नही हो सकेगा।

## [ ५६ ] रक्तप्रदरारिपु चूर्ण ।

विधि—पुराना ऊनी वस्त्र या ऊनको जलाकर काली राख करें, सफेद राख नहीं होनी चाहिये । खुले मैदानमें जलावें, निर्धूम होनेपर ढक देनेसे काली राख होजाती है ।

मात्रा—१ से ३ माशे तक दिनमें २ बार ठण्डे जलके साथ दें ।

उपयोग—इस चूर्णके सेवनसे घोर रक्तप्रदर आराम होता है । बडी बडी औषधियों से अच्छी न हुई अनेक रुग्णाएं इस औषधिसे अच्छी हो गयी हैं । यह चूर्ण ६ माशे गुनगुने जलमें घोलकर पिला देनेसे उदरशूल पर भी तत्काल लाभ पहुँचाता है ।

## ( ५७ ) शृंग्यादि चूर्ण ।

विधि—काकडासींगी, अतीस, नागरमोथा, सोंठ, कालीमिर्च, पीपल, हरड, बहेडा, आँवला, बडी कटेली, पुष्करमूल, समुद्रनमक, कालानमक, सैंधानमक, बिडनमक, जवाखार, सबको बराबर मिला कूटकर छान लें । ( धन्वन्तरि)

मात्रा—बालकोंको १ से ३ रत्ती दिनमें ३ बार गरम जल या शहद के साथ । बडे मनुष्यको १ से ३ माशे दें ।

कफको बाहर निकालनेके लिये शहदके साथ । ज्वरपर गुनगुने जलसे । दांत निकलनेकी पीडापर शहदसे । डब्बारोगमें कफप्रकोप अधिक होनेपर अभ्रक भस्म या शृंगभस्मके साथ (सहायक रूपसे हृदयको बल देनेके लिये) । अन्न भोजी बच्चेको कफ प्रकोप होनेपर शृंग्यादि चूर्ण अलसीके यूषके साथ ।

उपयोग—यह चूर्ण बालकोंकी छातीमें कफ जमना, कफयुक्त कास, कब्ज, दांत निकलनेके समयकी पीडा, पसली रोग (Broncho Pneumonea), हरे, पीले दस्त और ज्वर आदि रोगोंको दूर करता है बच्चोंके लिए बडा लाभदायक है । वैसे बडोंके लिए भी हिक्का, श्वास, ऊर्ध्ववात, कास, अरुचि, जुकाम आदिमें अति उपयोगी है ।

## ( ५८ ) पिप्पल्यादि चूर्ण ।

विधि—पीपल, नागरमोथा, अतीस कडवा और काकडासींगी सब सम-भाग मिलाकर बारीक चूर्ण करे ।

मात्रा—१ से २ रत्ती दिनमें २ से ३ बार बालकोंके लिये माताके दूध अथवा शहदके साथ चटावें ।

उपयोग—यह चूर्ण बालकोंके ज्वर, अतिसार, जुकाम, वमन, श्वास, कास इत्यादि रोगोंको दूर करता है । इस चूर्णको 'मुस्तादिचूर्ण, 'घनादिचूर्ण, और

और बाल 'चातुर्भद्रिका' भी कहते है। यह बालकोंके लिए अति हितकर ओषधि है ।

## ( ५९ ) केशरादि चूर्ण ।

विधि—केशर १ तोला, जायफल १ तोला, दालचीनी २ तोले, लौंग ६ माशे, इलायची ३ माशे, शुद्ध चाक ५ तोले और मिश्री १६ तोले लें । सबको मिलाकर कपड़छान चूर्ण करें ।

मात्रा—२ से ४ रत्ती दिनमें ३ बार शहद या माताके दूधमें ।

उपयोग—यह चूर्ण बालकोंके अतिसार, पेचिश और उदरपीड़ाको दूर करता है । बड़े मनुष्योंको भी लाभदायक है

## (६०) बालघोरकासघ्न चूर्ण (खोखली) ।

विधि—काली तमाखूके पत्तेका डण्ठल २० तोले साफ करके लें । शाखाका कोई भाग आगया हो, तो निकाल डालें । फिर एक एक इञ्चके टुकड़ेकर मिट्टीके बरतनमे रखकर जलावें । निर्धूम होनेपर ऊपर ढक्कन लगा देवें, जिससे कोयले होजायँ । राख न होनी चाहिये । फिर सैंधानमक२० तोले मिलावें । दोनोंको कूट कपड़छान कर डाट् वाली शीशीमें भरें । वर्षा ऋतुमें जलाने, कूटने और शीशीमें भरनेकी क्रिया एक दिनमें ही कर लेनी चाहिये, अन्यथा सर्दी पाकर ओषधि निर्बल होजायगी । (आ० नि० मा०)

मात्रा—१ से ३ रत्ती तक दिनमें ३ बार देवें ।

अनुपान—बालकोंके श्वास, ज्वर और अतिसार आदि व्याधियोंमें नागरबेल के पक्के १ पान और १ से २ रत्ती अजवायनके चूर्णको ३-४ माशे जलमें मिलाकर बारीक पीसें । फिर छान जलको गुनगुना कर औषधि मिलाकर पिलादें ।

काली खाँसीमें नागरबेलके १ पक्के पान और २ इलायची ( छिलका सहित ) को साथमें मिला जल डालकर पीसें । फिर छान जलको गुनगुना कर ओषधि मिलाकर दिनमें २-३ बार पिलादें ।

सामान्य खाँसी पर शहदमें चटावें ।

उपयोग—इस चूर्णके सेवनमें बालकोंकी काली खाँसी ( Whooping Cough ), सादी खाँसी, श्वास, ज्वर, अतिसार, हरे रंग के दस्त आदि रोग बहुत जल्द दूर होते हैं ।

## ( ६१ ) बाल-अतिसारहर चूर्ण (गुलाबी) ।

विधि—आमकी गुठलीकी गिरी, जामुनकी गुठलीकी गिरी, मोचरस और खस १०-१० तोले तथा शुद्ध सिंगरफ १ तोला लें । सबको कूट कपड़छान चूर्ण बना लें । आमकी ऋतुमें बनानेसे चूर्ण अच्छा बनता है ।

फिर विशेष गुणकारी नहीं बनता । ( आ० नि० मा० )

मात्रा—१ से ३ रत्ती दिनमें ३ बार जलके साथ देवें ।

उपयोग—इस चूर्णके सेवनसे बालकोंके अतिसार, पेचिश और ज्वर आदि रोग दूर होकर बालक पुष्ट बनते हैं ।

## (६२) बालमित्र चूर्ण ।

प्रथम विधि—कमलकी केशर, लजालू, धायके फूल और मोचरसको समभाग मिलाकर चूर्ण करे । (वृन्द)

मात्रा—१ से ३ रत्ती दिनमें ३ बार जल या शहदसे दें, अथवा जलमें उबाल छानकर पिलावे ।

उपयोग—यह चूर्ण बालकोंके अन्त्रकी उग्रताका शमनकर रक्तातिसारको तुरन्त दूर करता है ।

दूसरी विधि—लोद, इन्द्र जव, धनियाँ, आँवला, नागरमोथा और नेत्रबाला सबको समभाग मिलाकर बारीक चूर्ण करे ।

मात्रा—१ से ३ रत्ती दिनमें बार शहदसे चटावे ।

उपयोग—यह चूर्ण बच्चोंके प्रवाहिका, उदरपीडा और ज्वरको दूर करता है ।

तीसरी विधि—१० तोले कुटकीके छोटे-छोटे टुकडेकर तवेपर मन्दाग्निसे भूने, कलछीमे बराबर चलाते रहें । जल न जाय, यह सम्हालें । अच्छी रीतिसे भुन जानेपर उतार लें । शीतल होनेपर बारीक चूर्ण करे । इस चूर्णका मूलग्रन्थकर्ताने "कटुभर्जित चूर्ण" नाम रक्खा है ।

मात्रा—१ से ४ रत्ती (बडे मनुष्योको २ से ४ माशा) दिनमें ३ बार गुनगुने जलके साथ, अथवा मंडूर भस्म मिलाकर गुडके साथ दें ।

उपयोग—यह चूर्ण बच्चोंके यकृत्की वृद्धि, मलावरोध, ज्वर, सुस्ती, उदरविकार, सूजन आदिको ४-६ रोजमें ही दूर करता है । बडे मनुष्योंको १ से २ माशे तक देना चाहिये ।

बालकोंको शीत लग जाने या माताके आहार-विहारमें भूल होने अथवा भैंस आदिका दूध पिलानेसे यकृत्की वृद्धि होकर बुखार आ जाता है । फिर उदरमें कुछ भारीपना मालूम पडता है, तथा मलावरोध, उत्साहका अभाव और निस्तेजता आदि लक्षण प्रतीत होते हैं । उसपर इस चूर्णका प्रयोग दिनमें ३ बार करते रहनेसे एक दो दिनमें उदर शुद्धि होकर ज्वर शमन हो जाता है, और यकृत्में लाभ होने लगता है । फिर ५-७ दिनमें यकृत् मूल स्थिति में आजाता है ।

वक्तव्य—यदि यकृद् वृद्धि अत्यधिक हो गई हो, तो बालकोंको उबले हुए दूधमें नीबूका रस डाल कर फाडें, फिर जल छानकर पिलाते रहना

चाहिये । दूध, अन्न आदि सब आहार बन्दकर देना चाहिये ।

यदि बड़े मनुष्यको जीर्ण मलावरोध और आमवृद्धि होकर अग्निमान्द्य हुआ हो तो इस चूर्णके साथ सज्जीखार (Soda bi-Carb) मिलाकर दिनमें एक या २ बार दिया जाता है ।

यदि यकृद्वृद्धि, यकृत्में रक्तसंग्रह या प्रदाह हुआ हो, तो इस चूर्णके साथ नौसादर २-२ रत्ती मिलाकर दिनमें ३ बार देते रहना चाहिये । ऐसी अवस्थामें मात्रा कम दी जाती है ।

यदि बड़ी आयुवालोंको ज्वरादि रोगोंमें उदरशुद्धिके लिये बालमित्र चूर्ण देना हो तो लगभग ३ माशे और सौंठका चूर्ण १ माशा मिला सुबह जलके साथ देना चाहिये । सोंठका चूर्ण मिलानेसे उदरमें वेदना नहीं होती और आमको निकालनेमें सहायता मिल जाती है ।

श्री०वैद्यराज कान्तिलालजी आचार्य कुटकीको जला काले कोयले करके बालकोंकी कासपर उपयोगमें लेते रहते हैं । वे दिनमें २ या ३ बार २-३ रत्ती शहदके साथ देते हैं । इसे उन्होंने **कृष्णा चूर्ण** संज्ञा दी है । इस चूर्णके सेवनसे बालकोंको वमन होकर कफ सरलतासे निकल और जाता है कास शमन हो जाती है ।

श्री० वैद्यराज नगीनदासजी इस चूर्णका उपयोग अति परिमाणमें करते हैं । इस चूर्णमेंसे कड़वापन कम कराने और गुणमें वृद्धि करानेके लिये वे भुनी हुई कुटकी १० तोला, कालानमक ५ तोला, कालीमिर्च २॥ तोला और भांग १। तोला मिलाकर मिश्रण बना लेते हैं । इस मिश्रणोंमेंसे बच्चोंको १ माशे और बड़े मनुष्योंको ३ से ६ माशेका क्वाथ देते हैं । जब विषमज्वरमें मलावरोध हो और उदरमें कच्चा आहार हो, तब उदरशोधन करके ज्वर शमनार्थ यह चूर्ण दिया जाता है । विषमज्वरमें सोडा बाई कार्ब भी १-१॥ माशेतक मिला देते हैं । इसके अतिरिक्त अपचन या उदरमें अफारा होनेपर नौसादर पुष्प भी २ रत्ती मिला देते हैं ।

बालकोंके ज्वर, अपचन, उदरशूल, उदरकृमि, कामला और यकृद् वृद्धिपर यह निर्भय रूपसे व्यवहृत होता है ।

सूचना—ज्वर होनेपर भोजनमें दूधके अतिरिक्त कुछ भी नहीं देना चाहिये । यकृद्वृद्धिपर और कामलाके रोगीको घी नहीं देना चाहिये ।

इस चूर्णमें विरेचन गुण होनेसे छोटे या बड़े, सभी को इस चूर्णके सेवनके पश्चात् लघु भोजन, खिचड़ी दूध भात या तक्र देना चाहिये ।

चौथी विधि—सोंठ, नागरमोथा, बेलकी गिरी, चित्रकमूल, पीपलामूल और बड़ी हरड़का छिलका, इन ६ ओषधियोंको समभाग मिलाकर बारीक चूर्ण करें । (वृ० नि० र०)

मात्रा—१ से ४ रत्ती दिनमें ३ बार शहदके साथ चटावें ।

उपयोग—यह चूर्ण बालकोंकी कफज ग्रहणीको दूर करता है ।

पाँचवी विधि—हरड़, वच और कूठको समभाग मिलाकर बारीक चूर्ण करे ।

मात्रा—आध-आध रत्ती दिनमें ३ बार शहद मिलाकर माताके दूधके साथ दें।

उपयोग—इस चूर्णके सेवनसे बालकोंका तालुपातन (गला पटना) रोग नष्ट होता है।

## ( ६३ ) भस्मकनाशक चूर्ण।

विधि—हरड, बहेडा, आवला, नागरमोथा, वायविडंग, पीपल, मिश्री और अपामार्गके बीज, इन ८ ओषधियोंको समभाग मिलाकर बारीक चूर्ण करें। (आ० भि०)

मात्रा—६ माशेसे १ तोले तक शहद और घृतके साथ दिनमें ३ बार चटावें।

उपयोग—यह चूर्ण आमाशयपर अवसादक असर पहुंचाता है, जिससे बढ़ी हुई अग्नि सम होकर भस्मक रोग शांत हो जाता है।

## (६४) नाराच चूर्ण।

विधि—मिश्री ४ तोले, निसोत ४ तोले और छोटी पीपल १ तोला लेकर बारीक चूर्ण करें। (व० से०)

मात्रा—६ माशे सुबह भोजनके पहिले एक बार शहदके साथ दें।

उपयोग—यह चूर्ण कब्ज, आमवृद्धि, शिरदर्द, उदरमें भारीपन, वातरोग और पित्तरोगमें उपयोगी है। इसके सेवनसे बिना तकलीफके दस्त साफ आता और आध्मान भी दूर होता है।

## ( ६५ ) चिंतामणि चूर्ण।

विधि—रास्ना, खरेंटी, पद्मकाष्ठ, देवदारु, हरड, बहेडा, आवला, सोंठ, मिर्च, पीपल और वायविडंग, इन सब ओषधियोंको समभाग मिला कूटकर कपडछान चूर्ण करें। (वै० जी०)

मात्रा—२ से ३ माशे शहद और घीके साथ मिलाकर दिनमें २ बार चाटें। घी १ से २ माशे तक पहिले मिलावें। फिर चाटने लायक शहद मिला लेवें।

उपयोग—यह चूर्ण वातप्रकोप और पचनेन्द्रिय संस्थाकी विकृतिको सुधारकर सब प्रकारके श्वास और कास रोगोंको दूर करता है।

## [ ६६ ] वासादि चूर्ण।

विधि—अडूसेके ५ सेर पत्ते लेकर उनके बीचमें रही हुई नसें निकाल डाले। फिर २० सेर जलमें मिलाकर गरम करे। पश्चात् कालानमक और सैंधानमक ४०-४० तोले तथा जवाखार और पापडखार २०-२० तोले डाले। पत्ते पक जाय और पानी जल जाय, तब कडाहीको उतार ले। फिर पत्तोंको सुखाकर कपडछान चूर्ण करे। (आ० नि० मा०)

मात्रा—२ से ८ रत्ती दिनमें ३ बार शहद या नागरवेलके पान अथवा घीमें मिलाकर देवें। जलमें देना हो, तो भी चल सकेगा।

उपयोग—इस चूर्णके उपयोगसे नई और पुरानी खासी, सूखे हुए कफवाली खासी, अति कफवाली खासी, सब दूर होती है। सामान्य ओषध होनेपर भी अच्छा काम पहुंचाती है।

# कषाय प्रकरण।

स्वरस, कल्क, क्वाथ, हिम और फांट, ये कषायके ५ भेद हैं। ये उत्तरोत्तर लघु गुणवाले हैं। अर्थात् स्वरससे कल्क हल्का, कल्कसे क्वाथ, क्वाथसे हिम और हिमसे फांट लघु होता है।

**स्वरस**—ताजी ओषधियोंको कूट निचोड़कर रस निकाला जाता है, उसे स्वरस कहते हैं। कितनी ही ओषधियोंका रस स्वरसयन्त्र द्वारा निकाला जाता है। अर्द्ध सूखी ओषधियोंको कुचल या कूट, द्विगुण जलमें २४ घण्टे भिगो, छानकर रस निकाल लेनेको ही स्वरस कहते हैं। एवं सूखी ओषधियोंको ८ गुने जलमें पका चतुर्थांश जल शेष रहनेपर छान लेनेसे भी स्वरसका काम निकलता है।

**सूचना**—अनेक वृक्षोंकी छाल और पत्तोंमें रस बहुत कम होनेसे कूटकर निचोड़नेसे नहीं निकलता। ऐसी ओषधियोंको कूटकर एक कलई किये हुए कटोरदानमें भरें। फिर यन्त्र वर्णनमें लिखे अनुसार स्वरस यन्त्रद्वारा स्वरस निकाल लेवें।

अनेक ओषधियोंका स्वरस पुटपाक कृतिसे निकाला जाता है, और अनेकोंको कूट निचोड़कर कपड़ेसे छान लिया जाता है।

**कल्क**—ताजी ओषधियोंको विना जल मिलाये और सूखी ओषधियोंमें जल मिलाकर चटनी (लुगदी) तैयार करनेको कल्क कहते है। यदि कल्कमें प्रक्षेप शहद घृत,या तैल मिलाना हो तो कल्कसे द्विगुण; शक्कर या गुड़ मिलाना हो तो कल्क समान और कांजी आदि द्रव पदार्थ मिलाना हो, तो कल्कसे चतुर्गुण मिलाना चाहिये।

**क्वाथ**—ताजी या सूखी एक या अनेक ओषधियोंको मोटी-मोटी कूटकर औषध कृत विधिमें लिखे अनुसार उबाल लेनेसे क्वाथ तैयार होता है।

क्वाथ द्रव्योंको कूटकर रखनेसे ६-७ मास बाद या वर्षा ऋतुके पश्चात् हीनवीर्य हो जाते हैं। अतः आवश्यकतानुसार थोड़े-थोड़े परिमाणमे तैयारकर कांचकी शीशियों या चीनीमिट्टीके बर्तनमें सम्हालकर बन्द रखें, जिससे ओषधिया अधिक समयतक अच्छी रहें।

क्वाथ करनेकी ओषधियोंको रात्रिको मिट्टी अथवा कांचके पात्रमें भिगो सुबह चूल्हेपर चढ़ा मन्दाग्निसे उबालकर क्वाथ करें। मोटे चूर्णको १६ गुने जलमें भिगो—उबालकर चतुर्थांश जल शेष रहनेपर उतारकर छान लेना चाहिये। बारीक कूटे हुए चूर्ण अथवा तैलयुक्त मृदु ओषधियोंका क्वाथ करना हो, तो ४ या ८ गुना जल मिला पौना या आधा जल शेष रहने पर्यन्त उबालकर छान लेना चाहिये।

शास्त्र विधि अनुसार कुटजारिष्टके लिये या अन्य कार्यके लिये कुटजत्वक् ताजी लेनी चाहिये। परन्तु सर्वत्र ताजी छाल नही मिल सकती। अतः सूखी छाल ही लेनी पड़ती है। उसका क्वाथ करनेके लिये १६ गुने जलमें उबालकर चतुर्थांश शेष रखना चाहिये। यदि जल ८ गुना या ४ गुना लिया जायगा, तो पूरा सत्व निकल सकेगा। जलमें आये हुए सत्वमेंसे कितनेही अंशका पुनः छालमें संशोषण (पात्रको चूल्हेपरसे नीचे उतारनेके समय) हो जाता है। अतः शुष्क द्रव्योंमें ८ गुना जल मिलानेका नियम बनाया है।

क्वाथ करनेके लिये बर्तन मिट्टीका लेना चाहिये; और उबालनेके समय बर्तनका मुंह खुला रखना चाहिये, ऐसा शार्ङ्गधर संहितामें कहा है। किन्तु ढक्कन ढककर क्वाथ करनेसे अनेक सूक्ष्म परमाणुओंका संरक्षण होता है; जिससे क्वाथ अधिक गुणदायी होता है; ऐसा कतिपय विद्वान् चिकित्सकोंका अनुभव है; और वही ग्राह्य करने

योग्य हैं । यदि तेज़ी औषधियों और मृदु औषधियोंका क्वाथ करनेके बदले नलिका यन्त्र द्वारा अर्क निकाले तो विशेष लाभ होता है, और बार-बार क्वाथ करनेका श्रम भी मिटजाता है ।

क्वाथ रोज नया-नया बनाकर उपयोगमें लेना चाहिये । क्वाथ २४ घण्टेसे ज्यादा समयतक गुणदायक नहीं रह सकता । अधिक समयतक गुणयुक्त रखनेके लिये अनेक औषधालयोंमें १२ वां हिस्सा रेक्टीफाइड स्पिरिट (या शराब) और चौथा हिस्सा शहद मिला लेते हैं, परन्तु उसमें क्वाथके गुणके साथ रेक्टीफाइड स्पिरिटका गुण सम्मिलित होकर मूल गुणमें थोडा रूपान्तर कर देता है । मात्र ताजा क्वाथ करनेके लिये समयाभाव होनेपर काम चल सकता है ।

हिम—औषधियोंके चूर्णको रात्रिको ६ गुने जलमें भिगो देवें । सुबह मसलकर छान लेनेसे शीत कषाय—हिम तैयार होजाता है । भिगोनेके लिये पात्र चीनी मिट्टी या कांचका लेना चाहिये ।

फाण्ट—औषधियोंके महीन चूर्णको किसी पात्रमें गरम उबलते हुए १६ गुने जलमें डालकर ढक्कन लगा दें । आध या एक घण्टे बाद छान लेनेसे फाण्ट होजाता है ।

अथवा औषध चूर्णको ४ या ८ गुने अथवा १६ गुने जलमें १२ घण्टे भिगो देवें । फिर चूल्हेपर उबालें, आधा जल शेष रहनेपर उतार लेवें । शीतल होनेपर छानकर उपयोगमें लेवें ।

फांट पाकमें हलका है और गुण सत्वर दर्शाता है । हिम और फांट रोज ताजा बनाकर उपयोगमें लेना चाहिये ।

कषाय सरलतापूर्वक रस आदि धातुओंमें मिश्रित होकर तत्काल अपना गुण प्रदर्शित करता है, और कषायसे प्रायः अपाय होनेकी सम्भावना भी नहीं है । इसलिये रोगोंकी तीव्रावस्थामें, एवं जिनके वात आदि धातु बहुत निर्बल हो गये हों, उनके लिये गुटिका, चूर्ण आदि औषधियोंकी अपेक्षा कषाय विशेष हितकर है ।

क्वाथमें प्रक्षेप रूपसे मिश्री मिलानी हो, तो वातज रोगमें अष्टमांश, पित्तज रोगमें चतुर्थांश, और कफप्रधान रोगमें षोडशांश मिलानी चाहिये । शहद मिलाना हो, तो इसके विपरीत अर्थात् वातज रोगमें $\frac{1}{16}$, पित्तजमें $\frac{1}{8}$ और कफजमें $\frac{1}{4}$ हिस्सा मिलाना चाहिये । जीरा, गूगल, क्षार, नमक या त्रिकटु मिलाना हो तो १ से २ मासे तक, भुनी हींग २ रत्ती और शिलाजीत भी २ रत्ती डालना चाहिये । दूध, घी, गुड, तैल, गोमूत्र या अन्य कोई द्रव पदार्थ, कल्क या चूर्ण प्रक्षेप रूपसे मिलाना हो, तो १ तोला तक मिलावें ।

चिरस्थायी कषाय—वर्त्तमानमें आयुर्वेदिक औषधियां बनानेवाली कितनीही फार्मेसियोंने क्वाथ—अर्क-स्वरस शर्बत, मुरब्बा आदिको चिरस्थायी (Durable) तैयार किये हैं । इनका उपयोग दिन-प्रतिदिन बढ़ता जा रहा है । क्वाथ आदिको दीर्घ समयतक मूल स्थितिमें रखनेके लिये निम्न विधि अनुसार एसिड सेलिसिलिक ( Acid Salicylic ) मिलाया जाता है ।

चिरस्थायी कषाय विधि—जिन क्वाथ आदिको टिकाऊ बनाना हो, उनमेंसे किसी एकको चीनी या एनेमलके पात्रमें ६ पौण्ड डालकर गरम करें । स्नान करनेके से जल अधिक गरम होनेपर १ ड्राम एसिड सेलिसिलिकको मिलाकर तुरन्त शिशीकी डिब्बी या बोतलमें भरकर मजबूत डाट लगा देवें । फिर यह प्रवाही वर्षोंतक मूल स्थितिमें रह जाता है ।

इस तरह कषाय आदिको चिरस्थायी बनानेके लिये फार्मेसीवालोंने डाक्टरी

ओषधिकी शरण ली है। इस कषायके साथ जो एसिड सम्मिलित किया जाता है, वह एक प्रकारका मन्द विष है। अतः परिणाममें कितनेही व्यक्तियोंके लिये हानि भी पहुंचा देता है। अतः दीर्घ कालतक उपयोग करनेवालोंको विचारपूर्वक लेना चाहिये।

एसिड सेलिसिलिकके सम्मिलनसे क्षुधानाश, मलावरोध और अतिसार क्रमशः होते रहना, त्वचापर रक्तविकारके धब्बे होना, वक्क विकृति (मूत्रोत्पत्तिका ह्रास) और मानसिक निर्बलताकी संप्राप्ति होती है। अधिक विकार होनेपर श्लैष्मिक त्वचामें प्रदाह, शिरदर्द, रक्तदबावका ह्रास और रक्तसंचालनमें क्षीणता आदि लक्षण उपस्थित होते हैं।

कितनेही फार्मेसीवाले लोहबान अम्ल (बेन्झॉइक एसिड) फार्मल्डी-हाइड, सल्फाइट या क्लोरोफार्मका उपयोग करते हैं। किन्तु ये सभी रासायनिक द्रव्य स्वास्थ्यके लिये हितकर नहीं माने जायेंगे।

इनके अतिरिक्त क्वाथ आदिकी ओषधि और एसिडसेलिसिलिक, दोनोंके मिश्रणमें रासायनिक गुण क्या होता है? इस बातका भी विचार करना चाहिये। कहीं दोनोंमें विरोध होकर रोगीको विपरीत असर तो नहीं पहुंचाता? जैसे दूध और दही, दोनों हितकर वस्तु होनेपर भी दोनोंको मिलाकर सेवन नहीं किया जाता। सेवन करनेमें विविध दोष शास्त्रकारोंने दर्शाये हैं।

## (१) दशमूल क्वाथ।

**विधि**—बेलछाल, गंभारी छाल, पाढल छाल, अरलू छाल, अरणीकी छाल, गोखरूका पंचाङ्ग, छोटी कटेलीका पंचांग, बड़ी कटेलीका पंचांग, पृष्टपणीका पंचांग और शालपणीका पंचांग ये सब समभाग मिलाकर जौकुट चूर्ण कर लेवे। (शा० सं०)

**मात्रा**—२ से ४ तोलेका क्वाथ कर दो हिस्से करके दिनमें २ बार पीपलका चूर्ण अथवा घी मिलाकर पिलावें; या रोगानुसार अनुपानके साथ देवें।

**उपयोग**—इस क्वाथका सेवन विविध अनुपानोंके साथ करनेसे यह वातश्लेष्मज्वर, सन्निपातके लक्षण, कण्ठावरोध, हृदयावरोध, तन्द्रा, वातप्रकोप, कफवृद्धि, श्वास, पसलियोंकी पीड़ा आदि तथा प्रसूताके मुखशोष, शीत, भ्रम, स्वेद, कास, श्वास आदिको दूर करता है।

**अनुपान**—(१) वातश्लेष्मज्वरमें—पीपलका चूर्ण।

(२) सन्निपात पर—दशमूल, शठी, काकड़ासींगी और त्रिकटु मिला क्वाथ कर पिलावे।

(३) ज्वर और कासमें—दशमूल, पीपल, धनिया और सोंठ मिला क्वाथ करें। फिर चातुर्जात मिलाकर पिलावें।

(४) वातकफोल्वण सन्निपातमें—दशमूल, निसोत, सोंठ, नागरमोथा और गिलोय मिलाकर क्वाथ करे। शोधन करना हो, तो निसोतके चूर्णका प्रक्षेप मिला देवें।

(५) वातकफज्वर, अपचन, अतिनिद्रा, पार्श्वशूल, श्वास, कास,तन्द्रा, कण्ठावरोध और हृदयावरोधमें—पीपलका चूर्ण ।

(६) सन्निपात, श्वास, कास और पार्श्वशूल पर—क्वाथके साथ पीपल और पुष्करमूलका चूर्ण मिलावें ।

(७) कफज पाण्डु, ज्वरातिसार, शोथ, संग्रहणी, कास, अरुचि, कण्ठावरोध और हृदयावरोध पर—सोंठ ।

(८) हृदयावरोध पर—जवाखार और संधानमक ।

(९) सूतिका रोग पर—(१) निवाये क्वाथमें घी मिलालें। (२) क्वाथमें लोहेको गर्म करके बुझावें। (३) शराव मिलाकर पिलावें (४) दशमूलमें १६ गुना जल और ४ गुना दूध मिला सिद्ध कर शक्कर मिलाकर पिलावें ।

(१०) जलोदर पर—दशमूल, देवदारु, सोंठ, गिलोय, सफेद पुनर्नवा और हरडका क्वाथकर पिलानेसे जलोदर, शोथ, श्लीपद, गलगण्ड और वातरोग नष्ट होते हैं।

(११) मुखरोगमें—दशमूल, मूग और कुलथीको उबालकर निवाया निवाया पिलावें ।

(१२) बाधिर्य (बहरापन) में (१) इस क्वाथमें चतुर्थांश तिलके तेलको सिद्ध करके कानमें डालें। (२) दशमूल, त्रिफला, कायफल, और भारंगीका क्वाथ कर त्रिकटु और हींग मिलाकर पिलावें ।

(१३) वातरक्तमें शूलपर—इस क्वाथके साथ दूधको सिद्ध करके पिलावें और दशमूलसे सिद्ध किये हुए घृतसे परिषेक करें।

(१४) अपस्मार (हृदयकंप सहित) में —कल्याण घृतके साथ ।

(१५) गृध्रसी वातपर—भुनी हींग १ रत्ती और पुष्करमूलका चूर्ण २ माशे मिलाकर देवें ।

(१६) गृध्रसी और आमवृद्धि (कुक्षि, वस्ति और कटिस्थानके शूलसह) पर-दशमूल, गिलोय, अरंडीकी जड, रास्ना, सोंठ और देवदारुको मिला क्वाथ कर अरंडीका तेल मिलाकर देवें ।

(१७) वातज मूत्राघात पर—शिलाजीत और मिश्री पिलावें ।

(१८) विस्फोटकमें—दशमूल, त्रिफला, चिरायता और धमासेका क्वाथकर पीपलका चूर्ण मिलाकर पिलावें ।

## (२) अष्टादशांग क्वाथ ।

विधि—बेलछाल, गम्भारी, अरलू, पाढल, अरनी, गोखरू, छोटी कटेली, बड़ी कटेली, पृष्ठपर्णी, शालपर्णी, काकडासींगी, पुष्करमूल, कचूर, धमासा, भारंगी इन्द्रजव, पटोलपत्र और कुटकी, इन १८ ओषधियोंको समभाग लेकर जौकुट करें। (वृन्द)

मात्रा--२ से ४ तोलेका क्वाथ कर दो हिस्से कर दिनमें दो वार दें।

उपयोग--अष्ठादशांग क्वाथमें, उत्तेजक, कफघ्न, आमपाचन, विरेचन, वातहर और विषनाशक गण रहे है। यह क्वाथ सन्निपात ज्वरको दूर करनेमें अति उपयोगी है। इसके सेवनसे सन्निपातमें खांसी, हृदयावरोध, पसलियोंकी पीड़ा, श्वास, हिचकी और वमन आदि लक्षण दूर होजाते हैं। यदि मलशोधन कार्य अपूर्ण हो या न हुआ हो तो कुटकीकी मात्रा बढ़ानी चाहिये अथवा वस्ति देकर जल्दी अन्त्रको शुद्ध बना लेना चाहिये।

दूसरी विधि--दशमूल, देवदारु, चिरायता, सोंठ, नागरमोथा, कुटकी, इन्द्रजौ, धनिया और गजपीपल, इन १८ ओषधियोंको समभाग मिलाकर क्वाथ करें।

मात्रा--२ से ४ तोले दिनमें दो वार दो हिस्से करके देवें।

उपयोग--यह क्वाथ तन्द्रा, प्रलाप, खांसी, अरुचि, दाह, मूर्च्छा और श्वास आदि लक्षणों सहित सबप्रकारके सन्निपातको दूर करता है।

## [३] लघुमंजिष्ठादि क्वाथ।

विधि--मजीठ, हरड़, वहेड़ा, आंवला, कुटकी, बच, दारुहल्दी, गिलोय और नीमकी अंतरछाल, इन ९ औषधियोको समभाग मिलालें। (शा० सं०)

मात्रा--२ से ४ तोलेका क्वाथ बना दो हिस्से करके पिलावे।

उपयोग--यह क्वाथ रक्त और उदरकी शुद्धिकारक है; वातरक्त, पामा कुष्ठ और रक्तविकारको नाश करता हैं।

वृन्दने इस क्वाथका नाम 'नवकार्षिक क्वाथ' रक्खा है। और वातरक्त, कुष्ठ, पामा, कपाल कुष्ठ आदि पर लाभदायक कहा है।

## (४) बृहद् मंजिष्ठादि क्वाथ।

विधि--मजीठ, नागरमोथा, कुड़ेकी छाल, गिलोय, कूठ, सोंठ, भारंगी, कटेली पंचांग, बच, नीमकीअंतरछाल, हल्दी, दारुहल्दी, हरड़, वहेड़ा, आंवला, पटोल पत्र, कुटकी, मूर्वा, वायविडंग, विजयसार, चित्रकमूल, शतावर, त्रायमाण, पीपल, इन्द्रजौ, अड़सेके पत्ते, भांगरा, देवदारु, पाढ़, खैरसार, लालचन्दन, निसोत, वरनेकी छाल, चिरायता, बावची, अमलतासका गूदा, सहोढेकी छाल, बकायन, करंजकी छाल, अतीस, नेत्रवाला, इन्द्रायनकी जड़, धमासा, अनन्तमूल, पित्तपापड़ा, सब समभाग मिलाकर जौकुट चूर्ण तैयार करें। (शा० सं०)

मात्रा--१। से २॥ तोलेका क्वाथकर सुबह पीपलका चूर्ण और गूगल मिलाकर पीवें। शामको पुनः नया बनाकर पीवें।

उपयोग--यह क्वाथ १८ प्रकारके कुष्ठरोग, वातरक्त, उपदंश, श्लीपद

अगशून्य, पक्षाघात, मेदरोग और नेत्ररोगका नाश करता है । रक्तशुद्धिके लिये अति उपयोगी है । विशेषत यह क्वाथ गन्धक रसायन या हरताल में बनाये हुए माणिक्य रसके साथ कुष्ठादि रोगोंपर प्रयुक्त किया जाता है। मेदोवृद्धिमें महायोगराज गूगलके साथ दिया जाता है ।

## (५) आरग्वधादि क्वाथ ।

प्रथम विधि—अमलतासका गूदा, कुटकी, निसोत, बीज निकाली हुई मुनक्का, सनाय, बड़ी हरड और सूखे गुलाबके फूल २-२ तोले और गुलकन्द ८ तोले लेवें । सबको जौकुट कर फिर गुलकन्द मिला लेवें । (र० सा०)

मात्रा—२ से २॥ तोले द्रव्यमें २० तोले जल मिलाकर क्वाथ करें । आधा जल शेष रहने पर उतार छानकर सुबह एक बार पीवें ।

उपयोग—यह क्वाथ उदरविकार और कब्जियतको दूर करता है । इस क्वाथके सेवनसे पेटमें दर्द भी नहीं होता । जीर्णज्वरमें दोष-पाचनके लिये अत्यन्त हितकर है । उदर-शुद्धि होजानेपर क्षुधा प्रदीप्त होती है, और मन प्रफुल्लित होता है ।

दूसरी विधि—अमलतासकी फलीका गूदा, पीपलामूल, नागरमोथा, कुटकी और हरड, सबको समभाग मिला २ से ३ तोलेका क्वाथ करके दिनमें २ बार पिलावें । पिलानेके समय थोड़ा निसोतका चूर्ण मिलावें । इस क्वाथको "गिरिमाला पचक" "आरोग्य पचक" भी कहते हैं । (वृन्द)

उपयोग—यह क्वाथ वातकफज्वर, आमशूल और कब्जको दूरकर अग्निको प्रदीप्त करता है । कच्चे आमका पाचन करता है, और पक्के दोषको निकालता है ।

## [६] अमृताष्टक क्वाथ ।

विधि—नीमगिलोय, नीमकी अन्तरछाल, कुटकी, नागरमोथा, इन्द्रजो, पाठ, पटोलपत्र और लालचन्दन, आठ वस्तुएं समभाग लेकर २ से ३ तोले तकका क्वाथ करें । दिनमें २ बार पीपलका चूर्ण मिलाकर पिलावें । (शा० स०)

उपयोग—यह क्वाथ पित्तज्वर, वमन, अरुचि, दाह, तृषा, आदि विकारोंको दूर करता है ।

## [७] कंटकार्यादि क्वाथ ।

विधि—छोटी कटेली, बड़ी कटेली, सोंठ, धनिया और देवदारु, पांचोंको समभाग मिला २ से ४ तोले तकका क्वाथ करें । दिनमें २ बार पिलावें । (शा० स०)

उपयोग—यह क्वाथ सब प्रकारके नूतन ज्वरोंमें कच्चे दोषको पकानेमें उपयोगी है । इसको "नागरादि पाचन" भी कहते हैं ।

दूसरी विधि—छोटी कटेली, गिलोय, भारंगी, सोंठ, इन्द्रजौ, वासाके पत्ते, चिरायता, रक्तचन्दन, नागरमोथा, परवलके पत्ते और कुटकी इन ११ ओषधियोंको समभाग मिलाकर जौकुट चूर्ण करें। २ से ४ तोलेका क्वाथ करके दिनमें २ बार पिलावे। (भा० प्र०)

उपयोग—यह क्वाथ पित्तश्लेष्मज्वरको दाह, तृषा, अरुचि, वमन, कास और शूल आदि लक्षणोंसह नष्ट करता है। मलावरोध, श्लेष्मप्रकोप और आमवृद्धि हो, तो उसे दूर करता है तथा आमाशयकी श्लैष्मिककलाके प्रदाहको शमन करके उबाक और वांतिको शांत करता है।

## (८) गुडूच्यादि क्वाथ।

विधि—नीमगिलोय, नीमकी अन्तरछाल, पद्माख, लालचन्दन और धनियां, इन पांचों ओषधियोंको समभाग लेकर २ से ४ तोलेका क्वाथ करके दिनमें २ बार दें। (व० जी०)

उपयोग—इस क्वाथका उपयोग सामान्य रीतिसे सम्पूर्ण जातिके नये ज्वरोंपर होता है। विशेषतः पित्तकफ ज्वरके शमनके लिये मूल ग्रंथकारने लिखा है। यह क्वाथ अग्निप्रदीपक है; एवं दाह, उबाक, तृषा, वमन और अरुचिको भी दूर करता है।

आमाशयकी श्लैष्मिक कलाके प्रदाह या अपचन होकर वमन और व्याकुलता सह ज्वर होनेपर यह गुडूच्यादि क्वाथ अति उपकारक है। यह विष और कीटाणुओंको नष्ट करता है, पाचनक्रियाको सुधारता है। तथा प्रस्वेद लाकर ज्वरको दूर करता है।

## (९) नागरादि क्वाथ।

विधि—सोंठ, छोटी कटेलीका मूल, पुष्करमूल और गिलोय, सबको मिला २ से ४ तोलेका क्वाथ करके दो विभाग करें। दिनमें २ बार १-१ तोला शहद और २-२ रत्ती शिलाजीत मिलाकर पिलावें। (अ० हृ०)

उपयोग—यह क्वाथ वातकफ ज्वर, श्वास, कास, अरुचि, पार्श्वशूल आदिको दूर करता है। जो ज्वर दीर्घकालसे आता रहनेसे देह अति कृश होगया हो, आमप्रकोप और कफवृद्धि होगई हो, ऐसी अवस्थामें यह नागरादि क्वाथ अमृतके समान लाभ पहुंचाता है।

दूसरी विधि—सोंठ, नागरमोथा, गिलोय, आंवले, पाठा, कमलनाल और नेत्रवाला १-१ तोला लेकर क्वाथ करें। २ हिस्साकर सुबह-शाम ३ माशे मिश्री और ६ माशे शहद मिलाकर पिलावे। (हा० सं०)

उपयोग—यह क्वाथ पित्तकफज्वर और रक्तदोषको दूर करता है, और पाचन क्रियाको सुधारता है।

तीसरी विधि—सोंठ, गिलोय, कटेलीकी जड, नागरमोथा और आवले प्रत्येक १-१ तोले मिलाकर क्वाथ करे। २ हिस्सा करके शहद-पीपल मिलाकर सुबह-शाम पिलावें।

उपयोग—सब प्रकारके विषम ज्वरोंको रोकता है, और पाचन क्रियाको सुधारता है।

चौथी विधि—सोंठ, गिलोय, चिरायता, बेलगिरी, नेत्रबाला, इन्द्रजौ, नागरमोथा, अतीस और खस, इन ९ ओषधियोंको समभाग लेकर जौकूट चूर्ण करें। फिर ३ से ६ तोलेका क्वाथ बना ३ हिस्सेकर दिनमें ३ बार पिलावें। (च० द०)

उपयोग—यह क्वाथ ज्वरातिसार, मन्दाग्नि, अरुचि, सिरदर्द और दाहको दूर करनेमें अति लाभदायक है। यदि यह क्वाथ सर्वांगसुन्दर रसके साथ ज्वरातिसारमें दिया जाय तो सत्वर लाभ पहुंचाता है।

## [१०] पंचमूलादि कषाय।

विधि—शालपर्णी, पृष्ठपर्णी, छोटी कटेली, बडी कटेली, गोखरू, गिलोय, नागरमोथा, सोंठ और चिरायता, इन ९ ओषधियोंको समभाग लेकर जौकूट चूर्ण करे। (वै० जी०)

मात्रा—४ से ६ तोलेका क्वाथ कर २ हिस्से करके पिलावें।

उपयोग—यह वातपित्तशामक, आमपाचक, विषहर और ज्वरघ्न है। यह कषाय वातपित्त-ज्वरमें कच्चे दोषोंको पका ज्वरको सम्पूर्ण लक्षणो सहित बहुत जल्दी नष्ट करता है।

## [११] मधुरज्वरान्तक क्वाथ।

विधि—रक्तचन्दन, नेत्रवाला, खस, धनिया, पित्तपापडा, नागरमोथा और सोंठ, इन सब ओषधियोंको समभाग मिलाकर जौकूट चूर्ण करे। (धौ० र०)

मात्रा—२ से ४ तोलेका क्वाथकर २ हिस्से करके पिलावें।

उपयोग—यह क्वाथ पाचन, कीटाणुनाशक, आमविषहर और शामक है। लक्ष्मीनारायण रस या संजीवनी वटीके साथ इसका सेवन अनुपान रूपसे कराते रहनेसे दबे या विलीन हुए दाने भी जल्दी बाहर निकलकर बिना त्रास दिये मोतीझरा दूर होजाता है।

## (१२) अर्कादि क्वाथ।

विधि—आकका मूल, धमासा, देवदारु, चिरायता, रास्ना, निर्गुण्डीके पत्ते, वच, अरनीकी छाल, सुहिजनेकी छाल, चित्रकमूल, पीपल, पीपलामूल, चव्य, सोंठ, अतिविष और भागरा, इन १६ ओषधियोंको समभाग लेकर जौकुट चूर्ण करें। (वै० जी०)

मात्रा--४ तोलेका क्वाथकर, तीन हिस्से करके २-२ घण्टे पर पिलावें । आवश्यकता पर एकबार ज्यादा भी पिला सकते हैं ।

उपयोग--यह क्वाथ वातप्रधान सन्निपातमें अति प्रभावशाली है । इसमें वातनाड़ी उत्तेजक, स्वेदल, कफघ्न, और उष्णगुण रहा है । एवं अधिक स्वेद आनेपर यह स्वेदोत्पत्ति का ह्रास भी कराता है । सन्निपातमें तन्द्रा, शीत, धनुर्वात, श्वास, दाँत भिच जाना, पसीना ज्यादा आना आदि तथा सूतिकाज्वरमे वात प्रकोपके लक्षणों को दूर करता है; तथा छातीमें कफ संगृहीत हुआ हो तो उसे भी सरलतापूर्वकबाहर निकालता है ।

## (१३) देवदार्वादि क्वाथ ।

प्रथम विधि--देवदारु, बच, कूठ, पीपल, सोंठ, कायफल, नागरमोथा, चिरायता, कुटकी, धनिया, छोटी हरड़, गजपीपल, छोटी कटेली, गोखरू, धमासा, बड़ी कटेली, अतीस, गिलोय, काकड़ासींगी और कालाजीरा, इन २० द्रव्योंको समभाग मिलाकर जौकुट चूर्ण करें । (नि० र०)

मात्रा--२ से ४ तोलेका क्वाथ कर दिनमे २ बार आधा-आधा पिलावे । क्वाथसे जल १६ गुना लें । अष्टमांश रहने पर उतारकर छान लें । १ रत्ती भुनी हींग और ४ रत्ती सैंधानमक मिलाकर पिलावें ।

उपयोग--प्रसूता स्त्रीके सब त्रिदोषज रोग, विशेषतः शूल वातप्रधान और पित्तवृद्धिसह उदररोग, खांसी, ज्वर, प्रलाप, दाह, तृषा, श्वास, मूर्च्छा, अतिसार वमन, मस्तकशूल, तन्द्रा, धनुर्वात आदि तुरन्त दूर होते है । यह क्वाथ सूतिका रोगकी तीव्रावस्थामें अति उपकारक है ।

द्वितीय विधि--देवदारु, दारुहल्दी, पीपल, चिरायता, इन्द्रजौ, मजीठ, अमलतासका गूदा, पाठा, पदमाख, कुडेकी छाल, धनिया, सोंठ, नागरमोथा, नेत्रबाला कालीमिर्च, पियाबांसाकी छाल, कुटकी, धमासा, गिलोय, एरंडकी जड़, छोटीकटली, हरड़ और पित्तपापड़ा, इन २३ ओषधियोंको समभाग लेकर जौकूट चूर्ण करें । (वैं० सा० सं०)

मात्रा--२ से ४ तोलेका क्वाथ कर २ हिस्से करके सुबह-शाम शहद-पीपल मिलाकर पिलाते रहें ।

उपयोग--यह क्वाथ ज्वरकी जीर्णावस्थाम अमृत सदृश उपकारक है । सब प्रकारके धातुगतज्वर, सब प्रकारके विषमज्वर, जीर्णज्वर, त्रिदोषज्वर, भूतज्वर आदि सब ज्वरोंको थोड़ेही दिनोंमें दूर करता है । आमाशय और अन्त्रका शोधन करता है; यकृत् और प्लीहावृद्धिको दूर करता है, तथा पाचन-क्रियाको प्रबलबनाता है ।

## [१४] त्रिवृतादि कषाय ।

विधि—निसोत, इन्द्रायनका मूल, कुटकी, हर्ड, बहेड़ा, आवला और अमलतासका गूदा, सबको समभाग मिलाकर जौकुट चूर्ण करें । (वृन्द)

मात्रा—२ से ४ तोलेका क्वाथ करके उसमें जवाखार मिलाकर प्रातःकाल पिलावें ।

उपयोग—यह कषाय अंतड़ीमें रहे हुए दोषको निकालकर सब प्रकारके ज्वरको दूर करता है । विशेषतः जीर्णज्वर और सन्निपातके दोषोंको शमन करता है ।

## (१५) कटफलादि क्वाथ ।

विधि—कायफल, नागरमोथा, वच, पाठा, पुष्करमूल, जीरा, पित्तपापड़ा, देवदारु, छोटी हर्ड, काकड़ासींगी, पीपल, चिरायता, सोंठ, भारंगी, इन्द्रजौ, कुटकी, कचूर, रोहिष घास और धनिया सबको समभाग लेकर जौकुट चूर्ण करें (वृन्द)

मात्रा—२ से ४ तोलेका क्वाथ करके १ रत्ती हींग, ६ माशे शहद और ३ माशे अदरखका रस डालकर पिलावें ।

उपयोग—इस क्वाथसे सन्निपात और गलेके सब रोगोंका शमन होता है यह क्वाथ कफप्रकोप, स्वरभेद, हिक्का, कर्णमूल-शोथ, गलेकी सूजन, हनुग्रह, कफवात ज्वर, सन्निपात, खांसी और गलेके सब विकारोंको नष्ट करता है ।

## [१६] उशीरादि क्वाथ ।

विधि—नेत्रबाला, खस, नागरमोथा, धनिया, कच्चे बेलफल, मजीठ, धायके फूल, लोध और सोंठ, इन ९ ओषधियोंको समभाग मिलाकर जौकुट चूर्ण करें ।

(भै॰ र॰)

मात्रा—४ से ६ तोलेका क्वाथकर ३ हिस्सेकर दिनमें ३ बार दें ।

उपयोग—यह क्वाथ दीपन-पाचन है, अरुचि, आम, शूलसहित मलावरोध, अतिसार, रक्तातिसार और ज्वरसहित अतिसारको नष्ट करता है ।

## (१७) कुटजादि कषाय ।

विधि—कुडकी छाल, अतीस, नागरमोथा, हल्दी, दारुहल्दी, शालपर्णी, पृष्ठपर्णी, इन ७ ओषधियोंको समभाग मिलाकर जौकुट चूर्ण करें । (वृन्द)

मात्रा—४ से ६ तोलेका क्वाथकर ३ हिस्से करके दिनमें ३ बार मिश्री और शहद मिलाकर पिला

उपयोग—यह कषाय मलको बान्धता है, तथा पित्तकफज अतिसारको शीघ्र शमन करता है ।

में डाक्टरी मत अनुसार शस्त्र चिकित्सा ही एक मार्ग है। उसके लिये द्विनिशादिलेपको जलमें पीसकर उदरपर लेप करने और सूखनेपर उसे हटाकर पुनः नया लेप करते रहने से एक ही दिनमें उदर नरम होकर मलमूत्र आदिकी योग्यप्रवृत्ति होने लगती है।

## (७) कुष्ठहर लेप।

**प्रथम विधि**—हरड़, करंजके बीज, सरसों, हल्दी, सफेद गुंजा (चौरमी), सैंधानमक और बायबिडंग, सबको समभाग मिला गोमूत्रमें खरल करके लेप करें। (यो० र०)

**उपयोग**—इस लेपके लगानेसे कुष्ठके सफेद दाग, व्युची, दद्रु, खाज आदि रोग दूर होते हैं।

**दूसरी विधि**—आंवलासार गन्धक, कसीस, हरताल, हरड़, बहेड़ा और आंवला, सबको समभाग मिला गोमूत्रमें खरल करके गोलियां बनावें। (र०चं०)

**उपयोग**—इस लेपको गोमूत्र अथवा जलमें घिसकर लगानेसे मुंहपरके कुष्ठके सफेद दाग दूर होते हैं।

## (८) विषादि लेप।

**विधि**—बच्छनाग, भिलावा, रसोईघरका धुआं, हल्दी, दारुहल्दी, वरनाकी छाल, चित्रकमूल, कालीमिर्च और दूबके मूल, सबको ५-५ तोले मिलाकर बारीक चूर्ण करें। फिर त्रिधारा थूहरका दूध २७ तोले मिलाकर सुखा देवें। आवश्यकता पर आकके दूधमें मिलाकर लेप करें। (वृन्द)

**उपयोग**—इस लेपसे सब प्रकारके कुष्ठका नाश होता है। कुष्ठस्थानमें घाव होजाता है; फिर दोष बाहर निकल जाता है।

## (९) व्रणशोधक लेप।

**प्रथम विधि**—सिरसके बीज, मैनफल, जंगाल, रेवाचीनी, प्याज और नीमके पत्ते, प्रत्येक एक एक तोला और एलुवा, गूगल, अलसी और मेथी ६-६ माशे ले। सबको मिलाकर बारीक चूर्ण करें। फिर तेज शराब या पानीमें मिला गरम कर लेप करनेसे भयंकर पीड़ा और शोथयुक्त कठिन फोड़ा पककर जल्दी फूट जाता है।

**दूसरी विधि**—साबुन, रेवाचीनी, गूगल और मैनफलको पीस कपड़ेकी पट्टी पर लगा गरमकर बांधनेसे फोड़ा जल्दी फूट जाता है।

**वक्तव्य**—पहिले नीम, करंज, अरंडी और तुलसी, सबके पत्तोंको जलमें उबालकर भाप देनेसे पीड़ा दूर कर सूजन उतर जाती है और गांठ नरम होजाती है।

**तीसरी विधि**—नौलेयोयेका फूला, पत्थरका कोयला, सज्जीखार, हल्दी, सैंधानमक एक-एक तोला और साबुन २ तोले लेवे। सबको घीकुंवारके रसमें मिला

करम करके लेप करें। केवल मुहपर लगानेसे जल्दी फुट जाता है। लेप लगाकर ऊपर पट्टी बांधें।

## (१०) प्रतिसारणीय क्षार।

विधि—एक सेर लोटिया सज्जी और दो सेर चूना बिना बुझा मिलाकर हाडीमें भरें। फिर पानी १ मन मिला लकडीके डण्डेसे खूब चला हाडीको ५ दिनतक खुले मैदानमें रहने दें। दिनमें एक दो बार रोज डण्डेसे चला दें। फिर छठेदिन ऊपरसे स्वच्छ पानी लोहेकी कडाहीमें निकालकर चूल्हेपर चढावें। आध सेर जल शेष रहे तब लहसुनका रस ४ तोले मिलाकर मन्दाग्निसे पकावें। आधाजल (२० तोले) शेष रहनेपर कडाहीको नीचे उतार फिर क्षारको शीशीमें भर लें। (र० मा०)

उपयोग—यह क्षार पके फोडे और प्लेगकी गाठपर लगानेसे गाठोंको फोडकर बैठा देता है। सडे हुए घावपर लगानेसे तत्काल दोषको जला देता है। ववासीरके मस्से अथवा कुष्ठके दागपर लगानेसे तुरन्त उतनी जगह उखड जाती है, और घाव हो जाता है। इस घावपर गरम घी लगानेसे पीडा शात हो जाती है। दोषोंको जलानेके लिये यह उत्तम औषधि है।

सूचना—यह क्षार तेजाब जैसा है। इसलिये हाथ नहीं लगाना चाहिये, और जहा लगता है वहा बहुत जलन होती है। जलन दूर करनेके लिये धोया हुआ घृत लगावें। देश,काल और रोगीकी प्रकृतिका विचार करके उपयोग करें। इस क्षारसे सूजन आजाती है, कभी-कभी बुखार भी आजाता है

## (११) अंगुलीपाकहर लेप।

विधि—मोमल, सोहागेका फूला और नीलेथोथेका फूला एक-एक तोलेके बारीक चूर्णकर गीला गन्धाबिरोजा ६ तोले मिलालें।

उपयोग—अगुलीपाक (Whitlow) जो कीलीकी तरह गडता रहता है, उसपर इस लेपकी पट्टी लगानेसे दर्द दूर होता है, और पककर कील निकल आती है। कील भीतरसे निकली हुई देखनेमें आवे उसे कैंचीसे काट देनी चाहिये। कील काटनेके बाद सादा मलहम लगानेसे घाव भर जाता है।

## (१२) अंजननामिकाहर लेप।

विधि—रसौत, सोंठ कालीमिर्च और पीपलको समभाग मिला जलमें खरल करके मोगठिया बना लेवें।

उपयोग—आखकी आफणीपर होनेवाली फुन्सीपर जलमें घिसकर लगानेसे फुन्सी दूर होती है।

## [१३] तुत्थादि लेप।

विधि--नीलेथोथेका फूला १ तोला, कावुली हरड़का छिलका, भाँग, चूना और सफेद कत्था, दो-दो तोले मिलाकर जलमें सोगठी वनावें; या सवसे चौगुना धोया घी मिलाकर मलहम वना ले।

उपयोग--इस सोगठीको धोये घीमें घिसकर लगानेसे मुंहपर तथा दूसरे भागोंमें होनेवाली सव प्रकारकी फुंसियां दूर होती है।

## [१४] कंकुष्ठादि लेप।

विधि--मुर्दासंग, नीलेथोथेका फूला, सफेद कत्था, जली सुपारी, हरड़ और उसारेरेवनको समभाग लेकर कपड़छान चूर्ण करें।

उपयोग--यह लेप पिटिकाएं और फोड़ेपर हितकारक है। इस चूर्णको सव प्रकारकी फुंसियोंपर धोये हुए घीके साथ अथवा पानीमें मिलाकर लगावें। फूटे हुए फोड़ोपर सूखा चूर्ण डाले।

## [१५] अस्थिसंधानक लेप।

विधि--एलुवा, हीरावोल, गूगल, कुंदरू, गूजर (गुजद Astragalus Sarcocolla), उसारेरेवन, मैदालकड़ी, आमाहल्दी, सज्जीखार, लोद और सरेस सवको समभाग लेकर वारीक चूर्ण करें (आ० नि० मा०)

उपयोग--यह लेप मूढमार, शूल, शोथ, हड्डी टूटना अथवा हड्डी उतर जाना, रक्त इकट्ठा होना आदि दोष दूर करनेमें वड़ा उपयोगी है। टूटी हुई हड्डीको जोड़ देता है। मांसमें होनेवाली वेदनाको दूर करताहै। हमने इसका हजारों वार उपयोग किया है।

विधि--थोड़से चूर्णको गरम जलमें मिला लेपकर ऊपर रुई लगाकर कपड़ा लपेटे। जरुरत हो तो लकड़ीकी पट्टी रखकर ऊपर कपड़ा वाँधें। आवश्यकतापर ३ दिन वाद दूसरा लेप करें। ३ दिन पहिले पट्टीको नहीं खोलना चाहिये।

इस ओषधिके प्रयोगसे एक, दो या तीन लेपसे चाहे जैसी चोट आई हो या हड्डी टूटी हो, वह दोष निवृत्त हो जाता है, और तीव्र वेदना सत्वर शमन हो जाती है। अनेकोंको केवल एक ही लेपसे आराम हो गया है। इस लेपको ४८ घण्टेतक रहने देना चाहिये। फिर निकाल, सम्हालपूर्वक धोकर नया लेप लगाना चाहिये।

डाक्टरी प्लास्टर वेलाडोना, एक्स्ट्रेक्ट वेलाडोना आदि ओषधियोंकी अपेक्षा इस ओषधिसे सत्वर लाभ होता है।

लाठी के मारसे गाँठ हो जाना, सूजन आ जाना, या किसी स्थानमें माँस कुचल जाना, इन सवपर यह लेप रामवाणके सदृश फलप्रद है।

सूचना--यदि लेप खोलनेपर त्वचा लाल हो गई हो, तो दूसरा लेप १२

घण्टे बाद लगाना चाहिये । तबतक उस भागको खुला रखना चाहिये ।

## (१६) पार्श्वशूलनाशक लेप ।

विधि—सोंठ, कुचिला, और बारहसींगेको जलके साथ घिस उसमें २ से ४ रत्ती अफीम मिला लें । फिर थोड़ा गरमकर लेप करनेसे पसलियोंका शूल तुरन्त मिटता है ।

उपयोग—न्यूमोनियामें पसली और छातीपर लेप करनेसे फुफ्फुस-दोष सत्वर दूर होता है ।

## (१७) रसांजनादि लेप ।

विधि—रसौत, मिश्री, बबूलका गोंद, समुद्रझाग, फिटकरीका फूला, सब दो-दो तोले और अफीम १ तोला लें । फिर सबको मिलाकर ३ दिन जलमें घोटें । जल उतना मिलावें कि अच्छी रीतिसे पतला हो जाय । रसौत और अफीमको शुद्ध करके डालें । ३ दिन बाद अवलेह जैसा गाढ़ाकर खुले मुंहकी शीशीमें भर लेवें । अथवा सुखाकर गोलियां बना लेवें । (ब्र० स्व० सदानन्दगिरिजी)

मात्रा—यह लेप जरूरत पड़े तब १-२ रत्ती सीप अथवा कटोरीमें निकाल जल मिला पतला दही के घोल जैसा करके नेत्रोंके ऊपर और नीचे लगावे तथा नेत्रोंमें भी अंजन करे ।

उपयोग—यह लेप नेत्रोंकी लाली, दाह, खाज, भयंकर सूजन, चोट लगना, घाव होना, पीप आना, नेत्रशूल (घाव)चलना, नासूर आदि दोषोंको जल्दी दूर करता है । १ मासके छोटे बच्चे और बड़े मनुष्य,सबके लिये हितकर है । यह निर्भय रूपसे नेत्रोंमें अंजन किया जाता है । इस लेपके अंजन से लाली, दाह और शूल बहुत जल्दी दूर होते हैं । हजारों बच्चोंको इस अंजनसे लाभ पहुंचा है ।

सूचना—(१) तीक्ष्ण नेत्ररोगमें नेत्रोंको ठण्डे जल और वायुसे बचाना चाहिये । गरम जलमें कपड़ा भिगोकर उससे आंखोंको धोवें । शूल निकलता हो, तो सोनेके समय रुईका फोहा फिटकरीके जलमें भिगा घीमें तलकर आंखपर बांध करके सोना चाहिये ।

(२) तीव्र प्रकोप बढ़ रहा हो, उस समय इस अंजनका या दूसरे रोपणादिक अंजनका उपयोग नहीं करना चाहिये ।

## (१८) प्रलापहर लेप ।

विधि—तम्बाखू, कायफल, कौड़िया लोबान और हींगको पीसकर गुड़में मिलावें । फिर जल मिला गरमकर कपड़ेकी पट्टीपर लगाकर बांधें । कनपटी, कपाल और मस्तकपर लेप लगे इस रीतिसे कपड़ा बांधना चाहिये । लेप भी मोटा लगाना चाहिये । (धन्वन्तरि)

उपयोग—इस लेपसे सन्निपातकी बकवाद तुरन्त शांत हो जाती है, और रोगीको निद्रा आने लगती है ।

## [१९] दद्रुहर लेप ।

विधि--आंवलासार गन्धक, कच्चा सोहागा, सफेद कत्था और राल ५-५ तोले मिला कूटकर कपड़छान चूर्ण करें। फिर ५ तोले गूगलका बारीक चूर्ण मिला नींबूके रसमें तीन घण्टे खरल करके सोगठी बनालें। इसे गोमूत्र अथवा नींबूके रसमें घिसकर लगानेसे लाल, काला, नया और पुराना, सब प्रकारका दाद चला जाता है ।

## [२०] कासीसादि लेप ।

विधि--कसीस, गोरोचन, नीलेथोथेका फूला, और वर्की हरताल १-१ तोला तथा रसोंत २ तोलेकी काजी अथवा नींबूके रसमें पीसकर सोगठियां बनावें । (वृ० नि० र०)

वक्तव्य--वृद्धपरम्परा अनुसार गोरोचनके स्थानपर गन्धक मिलानेका रिवाज है ; ।

उपयोग--इस लेपको नींबूके रस अथवा जलमें घिसकर लगानेसे खाज, योनिपर खुजली, अण्डकोषकी खुजली, बालकोंको अहिपूतना रोग(गुदा पकना) और बवासीरके मस्सेकी सूजन, सब दूर होते हैं । खुजलीके स्थानको पहिले २-४ रत्ती नौसादर या फिटकरीको २० तोले जलमें मिलाकर धो लेना चाहिये । बादमें लेप करें । हमने इसका उपयोग बिना गोरोचन मिलाये किया है ।

## [२१] मांस्यादि लेप ।

विधि--जटामांसी, राल, लोद, मुलहठी, निर्गुण्डीके बीज, मूर्वा, नीलकमल, लालकमल,सिरसके फूल,सबको समभाग मिला चूर्णकर धोये हुए घृतके साथ मिला कर लेप करें । (शा० सं०)

उपयोग--इस लेपको वातरक्त या पित्तरक्तज विसर्पपर लगानेसे तत्काल दाहका शमन होकर रोग दूर होता है ।

## [२२] कर्णशोथहर लेप ।

प्रथम विधि--बारहसींगा, वच, सोंठ, हींग और सुहिंजनेकी जड़, सबको थोड़े-थोड़े पानीके साथ घिस गरमकर कानकी बाजूमें सूजनके ऊपर लेप करनेसे सूजन मिट जाती है, और कानके शूल,पीप निकलना आदि रोगोंमें भी बहुत लाभ होता है ।

द्वितीय विधि--गिले अरमानी, लोद, आंवला और आमाहल्दीको समभाग लेकर बारीक चूर्ण करे ।

उपयोग--गुलाबजलमें मिला गरमकर दिनमें ३-४ बार पतला-पतला लेप करनेसे कानकी जड़में आया हुआ शोथ दूर होताहै । केवल गिले अरमानी भी गुलाब जलमें पीसकर लगाई जाती है ।

## ( २३ ) श्लीपदहर लेप ।

प्रथम विधि—हल्दी, आंवला, अमरबेल, सम्भो, अपामार्ग, रसोईघरका धुंआ, सबको समभाग मिला पानीमें पीसकर श्लीपदपर लेप करें ।

(डा० श्री रामपाल जी)

उपयोग—इस लेपके लगानेसे वातज, पित्तज, कफज, सन्निपातज, सब प्रकारके श्लीपद (फीलपाव) की सूजन नष्ट हो जाती है। डाक्टर साहबने इस प्रयोग द्वारा अनेक रोगियोंको लाभ पहुंचाया है । सामान्य ओषधियोंके बनानेपर भी श्लीपदके लिये अत्युत्तम प्रयोग है ।

दूसरी विधि—कनेरकी छाल, वच्छनाग, धतूरेके बीज, कलिहारी, सरसों, अपामार्गमूलकी छाल, करजकी छाल, सेंधानमक, कूठ,हरड, साठीकी जड, आककी जड और सुहिजनेकी जड, सबको समभाग लेकर चूर्ण करें। आवश्यकतापर गोमूत्रके साथ पीसकर लेप करनेसे श्लीपदका प्रकोप शमन हो जाता है ।

## [२४] वृद्धिदमन लेप ।

प्रथम विधि—गूगल,एलुवा, कुंदरू,लोद,फिटकरी और गन्धाविरोजा, सबको समभाग मिला पानीमें पीसकर लेप करें ।

उपयोग—वृषण परसे बाल दूर करके इस लेपको लगाते रहनेसे सब प्रकारकी अण्डवृद्धि दूर होती है ।

द्वितीय विधि—तम्बाकू, कसूम, केसूला, सोंठ, कुंदरू, एलुवा, आमाहल्दी, रूमीमस्तगी,वच, वच्छनाग, खसखसके डोडे सबको समभाग मिला बारीक बारीक चूर्णकर मकोयके रसमें गोली बांधें ।

उपयोग—इस गोलीको पानीमें घिस अण्डकोषपर लेपकर गोबरीसे थोडा सेक करनेसे थोडे ही दिनोंमें अण्डवृद्धि दूर होती है । साथमें खानेके लिये वृद्धिबाधिका वटी चालू रखनी चाहिये ।

## (२५) निशादि लेप ।

विधि—हल्दी, दारुहल्दी, खस, सिरसकी छाल, नागरमोथा, लोद, सफेद चन्दन और नागकेशर, इन ८ ओषधियोंको समभाग मिला जलके साथ पीसकर लेप तैयार करें ।

(व० से०)

उपयोग—इस लेपके लगानेसे विस्फोटक, मसूरिका (शीतला) के व्रण, विसर्प, दाह,पसीना, शरीरकी दुर्गन्ध,रोमान्तिक और कुष्ठ रोगका शमन होता है ।

## [२६] कर्पूरादि मलहम ।

विधि—पारा, गन्धक, कुन्दरू, गुजर (गुजद), गूगल, लोबान, सब सम

भाग और सबके समान कपूर लें। पहले कपूरको खरलमें डाल सख्त धूपमें घुटाई करें। थोड़े समय बाद कुन्दरु, गूजर, गूगल, लोबान क्रमसे मिलाते जायँ, अन्तमें कज्जली मिलावें। जब खरल करते-करते नरम होकर मलहम बन जाय तब चीनी मिट्टीकी डिबियामें भरलें। (आ० नि० मा०)

इस मलहमको कड़क होजाने पर तिलके तैल साथ मिला गरमकर लें। जिससे लगाने लायक मुलायम बन जाता है। मूल ग्रंथकारने इस मलहमका नाम "तावड़ानो मलम" अर्थात सूर्यके तापका मलहम रखा है।

उपयोग—विद्रधि, गलगण्ड, नासूर आदि रोगोंपर यह अच्छा काम देता है। इस मलहमसे गांठ पिघलती है, पकती है और फूटकर भर भी जाती है। नासूरमें पहले निम्ब तैलकी पिचकारी लगावें। फिर इस मलहमकी पट्टी बांधनी चाहिये।

निम्ब तेल—नीमके सूखे पत्तोंसे चौगुने तिल्लीके तैलको कड़ाहीमें डालकर चुल्हे पर चढ़ावें। तैल गरम होनेपर थोड़े-थोड़े नीमके पत्तोंका चूर्ण डालते जायँ। सब पत्ते डालनेके बाद भुन जानेपर कढ़ाहीको नीचे उतारलें। ठंडा होनेपर छान कर शीशीमें भरलें।

## (२७) रालका मलहम।

विधि—तिल तैल १६ तोले, राल ४ तोले और नीलाथोथा ३ माशे लें। पहले तैलको कढ़ाहीमें डाल मन्दाग्नि पर गरम करें। धुआं निकलनेपर राल और नीलाथोथा डालकर कढ़ाहीको उतार तैलको तुरन्त एक थालीमें छानलें। शीतल होनेपर जल मिला-मिलाकर धोवें। बार-बार मलकर जलको निकाल डालें। इस तरह १०-२० बार धोनेसे मलहम मक्खनके सदृश मृदु और सफेद बन जाता है। इसे कांचके अमृतवानमें भर ऊपर जल भरें। रोज सुबह पुराना जल निकाल डालें और ताजा भर दें। जब तक मलहम जलमें डूबा रहेगा; और जल बदलते रहेंगे, तब तक मलहम अच्छा रहेगा। मूल ग्रंथकारने इसे जलका मलहम और सफेद मलहम संज्ञा दी है। (आ० नि० मा०)

वक्तव्य—जल न बदलनेसे जलका रंग काला होजाता है; और मलहमपर फफुन्दी आजाती है; एवं जलमें न रखनेपर भी मलहम चिपचिपा होकर बिगड़ जाता है।

उपयोग—इस मलहमकी पट्टी लगानेसे अग्निदग्ध, व्रण, बालकोंकी गुदा पक जाना, सड़े हुए फाले और व्रण रोग तथा मूत्रेन्द्रिय के पासमें उत्पन्न शोथ, अर्शके मस्से का शोथ और पाक होना, ये अच्छे होजाते हैं। सामान्य फोड़ा-फुन्सियों पर यह बहुत अच्छा कार्य करता है।

पैरोंके तकील शिरा पर चोट लग जानेसे शोथ उपस्थित होता है। उसपर

इस मलहमकी पट्टी लगानेपर ५–१० मिनिटमें मलहमका शोषण होजाता है। और पट्टी शुष्क होजाती है फिर तुरन्त दूसरी पट्टी लगावें। इस तरह ३-४ बार पट्टी बदल देव। जैसे-जैसे पट्टी बदल दी जायगी, वैसे वैसे शीतलता आती जायगी, वेदना कम हो जायगी और विकार दूर होजायगा।

## (२८) व्रणामृत मलहम।

विधि—गन्धाबिरोजा, देशी मोम, राल का चूर्ण, प्रत्येक १०–१० तोले और अलसीका तैल २० तोले लें। चारों चीजें कड़ाहीमें डाल ढककर अत्यन्त मन्द अग्निमें गलावें। जब पिघलकर एक रस हो जाय, तब नीचे उतार तुरन्त वस्त्र से छानलें शीतल होने पर बरनी में भरकर रख लें।

उपयोग—यह मलहम हर प्रकारके खुले घाव सुखानेमें श्रेष्ठ है। इससे उपदंश का घाव भी शीघ्र आराम होजाता है। दुष्टव्रण जिसका जहर चारों ओर फैल गया हो, जो अनेक प्रकारके मलहमोंसे अच्छा न हुआ हो, ऐसे अनेक रोगी भी इस मलहम से अच्छे हो गये हैं।

## [२९] व्रणामृत श्वेत मलहम।

विधि—कपूर १ तोला, सफेद मोम ५ तोले, सफेदा १० तोले और मीठा तैल १० तोले लें। पहिले तैल और मोम गरम करें। थोडा ठंडा होने पर सफेदा मिला लें। फिर कपूर मिलाकर मलहम बना लेवें। यह मलहम सब प्रकारके घावों को बहुत जल्दी भर देता है।

## [३०] व्रणहर मलहम।

विधि—मूलर, पीली कौडीकी भस्म, गली सुपारीकी काली भस्म, छोटी इलायचीके दाने और पपडिया कत्था, १-१ तोला और शतधौत गोघृत ५ तोले मिला कर मलहम बना लें। (पं० मगुलालजी)

उपयोग—यह मलहम सब प्रकारके व्रणोंको भर देता है। पुराने भयंकर व्रणोंमेंसे भी पीला-पीला पानी निकल कर थोडे ही दिनमें भर देता है। अग्निदग्ध व्रण (जले हुए घाव) पर भी लाभदायक है।

## [३१] गुलाबी मलहम।

विधि—कोकम अमचूरका तैल (Theobromatis) और अरंडीका तैल १०-१० तोलेको कढाहीमें डाल चूल्हेपर चढाकर गरम करें। फिर छानकर १तोला सफेदा और १ तोला सिंदूर मिलाकर मलहम बना लें।

उपयोग—इस मलहमके लगानेसे विपादिका (हाथपैर फटना), होंठ फटना आदि रोग दूर होते हैं, और त्वचा मुलायम बनती है।

## [ ३२ ] चूनेका मलहम।

विधि--चूना ५ तोले, अरंडीका तैल ३ तोले और रुई ६ रत्ती मिलाकर मलहम बना लें।

उपयोग--यह मलहम व्रण शोधन करके घाव भर देता है। सड़े हुए घावोंके दोषोंको निकालकर व्रणको साफ कर देता है।

## [ ३३ ] दारुणकनाशक मलहम।

विधि--नीलेथोथेका फूला, कपीला, सफेद कत्था, गेरू और शोरा १-१ तोला; मुर्दासंग, कालीमिर्च और मेंहदीके पत्ते २-२ तोले, सरसोंका तैल १८ तोले और देशी मोम २ तोले ले। पहले तैलमे मेंहदीके पत्ते पकावें। जल जानेपर नीचे उतार कर मोम डाले। ठण्डा होने लगे तब और वस्तुओंका कपड़छान चूर्ण मिलाकर मलहम बना ले।

उपयोग--इस मलहमके उपयोगसे दारुणक (केश-भूमिखुश्क होकर खुजली आना), अरुंचिका (शिरपर छोटी-छोटी फुन्सी होना), बाल गिरना आदि विकार दूर होते हैं।

## [ ३४ ] पामाहर मलहम।

प्रथम विधि--पारा, गन्धक, कालीमिर्च, नीलाथोथा, सिंदूर, कालाजीरा, सफेद जीरा प्रत्येक समभाग लें। पहले पारद और गन्धककी कज्जली करें। फिर सब ओषधियोंका बारीक चूर्ण मिला फिर सबके समान धोया गोघृत डालकर चीनीके बरतन में भर लें।

उपयोग--इस मलहमको पामा (खुजली) और कच्छूपर लगानेसे ५-७ रोजमें जड़से दर्द दूर होता है। पानीमें नीमके पत्ते डाल गरम करके रोज स्नान करना चाहिये।

दूसरी विधि--पारद, गन्धक, नीलेथोथेका फूला और जमालगोटा सब १-१ छटांक लेवें। पारद गन्धककी कज्जली करके नीलाथोथा मिलावें। फिर जमालगोटेको मिलाकर ६ घण्टे अच्छी तरह खरल करें। पश्चात् १सेर धोये गोघृत या सफेद वेसलीनमे मिला खरलकर बोतलमें भर लेवें। (श्री० वैद्य कांतिलालजी आचार्य)

उपयोग--यह मलहम पामा, सुखी खुजली, ब्यूची, सड़े हुए विद्रधि और दुष्ट विद्रधि आदिपर सरलतापूर्वक व्यवहृत होता है।

इसके लेपसे पामा ३ दिनमें दूर होजाती है। सारे शरीरमें कण्डू आनेपर समग्र शरीरपर मालिशकर १-२ घण्टे सूर्यके तापमें रहकर स्नान करते रहनेसे २-४ दिनमें कण्डू शमन हो जाती है। दुःखदायी जीर्ण ब्यूचीपर इसे लगानेसे उसे पकाकर जड़ मूलसे नष्ट कर देता है।

फोड़ा जो दीर्घकाल तक दुःख देता है, जिसके भीतर सड़ा भाग होनेसे दुर्गन्ध आती रहती है या जिसका पूय दूसरे स्थानपर लगनेपर दूसरी जगह पर फोड़ा होजाता हो अथवा जो अधिक गहराईतक चला गया हो, उनके शोधनार्थ इस मलहमका उपयोग होता है। घाव शुद्ध होजाने पर दूसरा रोपण मलहमका लेप करानेसे जल्दी लाभ पहुँच जाता है।

## [ ३५ ] व्युचीहर मलहम ।

विधि—पारा, गन्धक, मेनसिल, सफेद कत्था, पाषाणभेद पत्थर, मुर्दासंग, सब १-१ तोला और पुवाड़के बीज ७ तोले लें। पारा-गन्धककी कज्जली कर अन्य वस्तुओंका कपड़छान चूर्ण मिला दें। फिर सब औषधियोंका चौगुने गोघृतके साथ तांबेके बरतनमें तांबेके दस्तेसे (या नीमके डण्डेके नीचे तांबेका पतरा लगाये हुए दस्तेसे) ६ घण्टे खरलकर मलहम बनालें।

उपयोग—इस मलहमसे सूखा या गीला व्युची (उकवत Eczema), खाज, दाद, पाँव इत्यादि दूर होते हैं। विस्फोटक और चादीके घाव पर लगानेमें भी यह उपयोगी है।

क्वचित् यकृद्वृद्धि होनेपर भी अपथ्य सेवन करनेवालोंको व्युची हो जाती है। वह बाह्य उपचारसे और गंधक रसायन आदि रक्तशोधक औषधि-के सेवनसे भी दूर नहीं होता। क्रमशः बढ़ता जाता है और अधिक दुःखदायी बनता जाता है। ऐसे विकार पर यकृत् पौष्टिक औषधिके सेवनके साथ व्युचीहर मलहमका उपयोग करनेपर लाभ होजाता है।

सूचना—(१) व्युचीको रोज सुबह शाम तमाखूके जलसे धोना चाहिए। तमाखू १ तोलेको आध सेर जलमें भिगो दें। फिर छानकर उपयोगमें लेवें। सुबह भिगोया जल शामको लें। शामको भिगोया जल सुबह लें। शीतकालमें जलको गरम कर लेवें।

(२) जिस व्युचीमेंसे जल जैसा स्राव अत्यधिक हो रहा हो, उसपर घृत-तैल युक्त कोई भी मलहम नहीं लगाना चाहिये। अन्यथा विष अधिक स्थानमें फैलता है। उसपर दशांग लेप या हरीतकी आदि कषाय द्रव्य अथवा गोमूत्रकी पट्टीका प्रयोग हितावह होता है।

## (३६) दद्रुघ्न मलहम।

विधि—ऐसिड क्राईसोफेनिक ४ ड्राम, ऐसिड कार्बोलिक ४ ड्राम, ऐसिड सैलीसिलिक २ ड्राम और पीली वैसलीन १६ औंस लें। सब औषधियोंको मिला वैसलीनमें डालकर मलहम बनालें।

उपयोग—यह मलहम सब प्रकारके दादको जड़मूलसे २-४ दिनमें ही नष्ट कर देता है। मलहमवाला हाथ नेत्रोंको न लगाना चाहिये।

## [३७] अर्बुद [कारबंकलका] मलहम।

विधि—पारा २ तोले, गन्धक २ तोले, मुर्दासंग ४ तोले, कपीला ८ तोले, नीलेथोथेका फूला २ माशे लें। पहिले पारे और गन्धककी कज्जली करें फिर सबको मिलाकर ६ घण्टे खरल करें। बादमें धोया हुआ चौगुना गोघृत मिलाकर मलहम बना लें।

(धन्वन्तरि)

उपयोग—मलहम लगाते ही अदीठकी जलन और पीड़ा दूर होती है। व्रणको पकाकर अन्दरसे पीप, रुधिर, गले-सड़े मांसको अलग करता है। बार-बार मृतमांस काट करके अलग करना चाहिये। साथमें खानेके लिये रक्तशोधक ओषधि देते रहनेसे थोड़े ही दिनोंमें अदीठ रोग दूर होता है।

सूचना—विशेषत: अदीठ मधुमेह पीड़ित व्यक्तिको होता है। अत: उनको शक्करप्रधान भोजन, मधुर फल आदि, जो अपथ्य हों वे बन्दकर देना चाहिये। एवं रक्तमेंसे विषको बाहर निकालनेवाली रक्तप्रसादन तिक्त औषधिका सेवन भी कराते रहना चाहिये।

## ( ३८ ) भगन्दरनाशक मलहम।

प्रथम विधि—रसकपूर, सिंदूर, सेलखड़ी, मुर्दासंग, सफेदा, सफेद कत्था, कपूर, चिकनी सुपारीकी राख, प्रत्येक १-१ तोला और सत्यानाशीके बीज ८ तोले मिलाकर कपड़छान चूर्ण करें। फिर चार गुना धोया गोघृत मिलाकर मलहम तैयार करे। (आ० नि० मा०)

उपयोग—इस मलहमके लगानेसे भगन्दर, कंठमाल, उपदंश, नासूर, गंभीर व्रण, बवासीर, पामा, फोड़ा-फुन्सी, दाद इत्यादि रोग दूर होते हैं। छोटा छिद्र हो, तो मलहमकी बत्ती बनाकर भरदे।

दूसरी विधि—बिलावके पैर और कुत्तेके पैरकी हड्डी ५-५ तोलेको एक करवेमें संपुटकर जलाकर कोयला करे। फिर राखके समान वजनमें धोया घी मिलाकर मलहम बनालें।

उपयोग—भगन्दर, नासूर और भयंकर व्रणमें इस मलहमको भर देनेसे तुरन्त आराम होता है। त्रिफलेके क्वाथ अथवा नीमके क्वाथमें घिसकर भी लगाया जाता है। दो प्रकारकी हड्डियोंमें से किसी की भी हड्डी मिल जाय, तो भी लगानेके काममें आसकती है। ऊंटकी हड्डी घिसकर लगानेसे भी भगन्दर दूर होता है।

## ( ३९ ) कण्ठमालका मलहम।

प्रथम विधि—दालचिकना, पारा, गन्धक, मुर्दासंग, सफेदा, सफेद-कत्था, सोहागका फूला, कुंदरू, भिलावां (ऊपरकी टोपी निकाला हुआ), कालीमिर्च, नीमके पत्ते और मोम २-२ तोले तथा सरसोंका तैल ४० तोले लें। पहिले दालचिकना और पारागन्धककी कज्जली मिलावें। फिर मुर्दासंग और सफेदा, पश्चात् और वस्तुओंका चूर्ण मिलावें। नीमके पत्ते बाकी रखे। सरसोंके तैल और नीमके पत्तोंको मिलाकर मन्दाग्नि पर गरम करें। पत्ते जल जांय, तब मोम मिलावे। फिर कड़ाहीको नीचे उतार अन्य वस्तुओंका चूर्ण मिलाकर पतला मलहम तैयार कर लें।

(आ० नि० मा०)

उपयोग—इस मलहममें कपडेकी पट्टी डुबोकर कण्ठमालपर लगाते रहनेसे थोडे ही दिनोंमें रोग निर्मूल होजाता है ।

द्वितीय विधि—मनुष्यकी खोपडी अथवा हड्डीका बारीक चूर्ण और मक्खीकी विष्ठा समभाग मिलावें । मक्खी रातको डोरी पर बैठती है, उस डोरीपर विष्ठा लगी रहती है, वह डोरी लेवें । इसे मनुष्यके मूत्र (या गोमूत्र) में पीसकर तैयार करें । फिर कपडेपर लगाकर कण्ठमाल पर बांध देवें । (धन्वन्तरि)

उपयोग—यह लेप थोडे दिनतक लगानेसे कंठमाल और गलगण्ड दूर होते हैं, तथा अन्य प्रकारकी गांठ भी बैठ जाती है ।

## ( ४० ) उपदंशरिपु मलहम ।

विधि—रसकपूर ६ माशे, कपूर ६ माशे, मुर्दासंग १ तोला, सफेद कत्था ६ तोले, हीरादोखी गोंद (दमुल अखवैन) २ तोले, नीलाथोथेका फूला ३ माशे और पीली वैसलीन २० तोले लें । वैसलीनको गरमकर अन्य वस्तुओंका चूर्ण मिलाकर मलहम बनालें ।

उपयोग—नीमके पत्तोंके क्वाथसे उपदंशके घावको धोकर मलहम लगाते रहनेसे थोडे ही दिनोंमें घाव भर जाता है ।

## ( ४१ ) अर्शोहर मलहम ।

विधि—रसौत हरताल और सफेद कत्था २-२ तोले लेकर खरल करें । फिर १०० बार पानीमें धोया हुआ ८ तोले गोघृत मिलाकर मलहम बनालें ।

(आ० नि० मा०)

उपयोग—इस मलहमको दिनमें २ बार लगानेसे खून गिरना बन्द हो जाता है, जलन और वेदना दूर होती है, तथा शुष्क मस्से मुरझा जाते हैं ।

दूसरी विधि—सिन्दूर ४ तोले और गोघृत २० तोले मिला कांसीकी थालीमें डालकर नीमके डण्डेसे रगडें । डण्डेपर ५ तोले सीसेका पतरा लगावें और घृतको १०० बार पानीसे धो लेवें । रगडनेसे मलहम बन जाता है । (इलाजुलगुरबा)

उपयोग—दिनमें दो-तीन बार मलहम लगाते रहनेसे जलन मिट जाती है, और मस्से थोडे ही दिनोंमें मुरझा जाते हैं ।

तीसरी विधि—अफीम ३ माशे, आकका दूध १ माशा, जायफल १ तोला और धोया हुआ गोघृत १ तोला लें । सबको मिला खरलकर मलहम बना लें ।

उपयोग—शौच (जंगल जाने) के बाद दिनमें २-३ बार मस्सोंपर इस मलहम का लेप करनेसे मस्से नष्ट होते हैं । मस्सेकी वेदना शमन होती है, शोथ नष्ट होता है और धीरे धीरे मस्से मृत बन जाते हैं ।

चौथी विधि--सेलखड़ी, कलीका चूना, सोनागेरू, फिटकरीका फूला, मरोड़ फली, आमाहल्दी, इन ६ ओषधियोंको ८ भाग लेकर कपड़छान चूर्ण करें। पश्चात् ४ गुने गायके मक्खनमें मिलाकर मलहम बना लें। (स्वामी कृष्णानन्दजी चक्रवर्ती)

उपयोग--शुष्क ओर रक्त निकलने वाले, दोनों प्रकारके मस्सोंपर यह ओषधि लाभदायक है। पहिले ही दिन वेदना और जलन शमन हो जाती है; शोथ दूर होती है; और शनैः शनैः मस्से मुरझा जाते हैं। रोज शौच जानेके बाद २-३ बार मलहम लगाते रहें।

सूचना--अधिक बद्धकोष्ठ करनेवाले पदार्थका सेवन और अधिक मिर्चका उपयोग नहीं करना चाहिये। कदाच मलावरोध हो जाय, तो स्वादिष्ट विरेचन चूर्ण अथवा सौम्य ओषधिका सेवन करके उदरको साफ कर लेना चाहिये।

## (४२) वातशूलहर मलहम।

विधि—कपूर ५ तोले, साबुन १ तोला और तारपीन तैल २० तोले लें। पहिले कपूर और साबुनको खरल करके मिला लें। फिर तारपीन तैल मिलानेपर कपूर मिल जाता है।

उपयोग—इस मलहमकी मालिश करनेसे वातशूल और उदरशूल दूर होते हैं। जिस स्थानपर वायुकी पीड़ा होती हो; उस स्थानपर इस मलहमकी मालिश करनेसे तत्काल लाभ पहुंचता है।

## (४३) शिरःशूलान्तक मलहम।

प्रथम विधि--सफेद वैसलीन ३ पौण्ड, पेरेफीन (विलायती मोम) १ पौण्ड, लोहवान पुष्प २ औंस, कपूर २ औंस, पीपरमेंटके फूल १ औंस, अजवायनके फूल २ औंस, नीलगिरी तैल ६ औंस, दालचीनीका तैल २ औंस, पहिले (लोहेकी सफेदी लगे हुए) बर्तनमें वैसलीन और मोमको गरम करके छान ले। कपूर, पीपरमेंट और अजवायनके फूलको मिलाकर प्रवाही अर्क बना लें। पश्चात् तैल और लोहवान पुष्पको वैसलीनवाले प्रवाहीमे मिला लें। फिर जब थोड़ा गरम रहे; तब अर्कको डाल, कांच या लोहेकी शलाकासे चलाकर सबको भली भांति मिला लें और शीशीयोंमें तुरन्त भर लें।

उपयोग--इस मलहमकी मालिश करनेसे शिरदर्द, सूजन, सांधोंमें दर्द होना, चोट लगनेसे रक्त जम जाना, अग्नि, तैल, घी अथवा तेजाबसे जलना, शूल, वायुका दर्द, स्त्रियोंके स्तन फटना, होठ फटना, जहरी जन्तुका काटना आदि दर्द तुरन्त दूर होते हैं। एवं बिच्छूका जहर जब दंशस्थानमें रह जाता है, तब दंश-भागपर मालिश करनेसे जलन शांत होती है।

दूसरी विधि--नीलगिरी तैल ८ भाग, लोहवान पुष्प ४ भाग, कठिन

मोम (पॅरेफिन हार्ड) ३८ भाग । मृदु मोम (पॅरेफिन सोफ्ट) ५० भाग । पहिले मोमको गरम करें । फिर तैल और पुष्प मिला लेवे । शीतल हो तवतक चलाते रहें ।

उपयोग—पहिली विधिके अनुसार ।

## (४४) अग्नि दग्धव्रणहर मलहम ।

प्रथम विधि—राल ४ तोले और अलसीका तैल ४० तोले लेकर दोनोंको कड़ाहीमें डालकर पकावें । फिर उतार तुरन्त ही वस्त्रसे छान ले । शीतल होनेपर कासी की थालीमें चूनेके पानीमें २१ वार धावें । धानके लिये कलई चूना १ तोला लेकर १ बोतलमें डालें । ऊपर १। पौंड जल डालें । फिर डाट लगा २-३ मिनट चलाकर १-२ घंटे रहने दें । चूना नीचे बैठ जानेपर ऊपरसे साफ जलको निकालकर उपयोगमें ले । इस हिसावसे अधिक जल बना लें ।

उपयोग—इस मलहमको आगसे दग्ध स्थानपर लगाते ही जलन तत्काल शांत हो जाती है । घाव जल्द भरता है और खूबी यह है कि, वहां सफेद दाग भी नहीं पडता ।

दूसरी विधि—शुद्ध चूना ४ तोले, मोम २ तोले और नारियलका तैल १६ तोले ले । प्रथम मोम और तैलको अग्निपर गलालें । फिर चूना मिलाकर मलहम तैयार करें । अग्निदग्धव्रणमें, जहां चमडी जलकर बिलकुल उतर गई हो,वहांपर भी इस मलहमको लगानेसे आराम हो जाता है । चूना भिगोकर ऊपरका जल फेंक कारके पुन सुखा लेनेसे शुद्ध होता है ।

## (४५) मनःशिलादि मलहम ।

विधि—मैनसिल, छोटी इलायची, मजीठ, लाख, हल्दी और दारुहल्दीको २-२ तोले मिलाकर बारीक चूर्ण करें । पश्चात् ६ तोले घी और ६ तोले शहद मिलाकर मलहम बनाले ।

उपयोग—व्रण अच्छा हो जानेके बाद दाग रह जाता है, और चमडी खराब हो जाती है, यह दोष इस मलहमके लेपसे दूर हो जाता है ।

## [४६] पारदादि मलहम ।

विधि—पारद और गन्धक १-१ तोला, मुर्दासंग २ तोले, कपीला ४ तोले और नीलेथोथेका फूला ३ मासे ले । सबको खरल कर ३२ तोले धोये हुए गोघृत में मिलाकर मलहम वनालें । (यो० र०)

उपयोग—यह मलहम अति प्रभावशाली है । सब प्रकारके व्रणोंपर व्यवहृत होता है । यह व्रणोंका शोधन करके उनको भर देता है । दुष्ट व्रण जिसमें अति दुर्गन्ध वाला पूय स्राव होता है, मांस सड गया हो,खूब फैल गया हो और गहरा भी हो गया हो, ऐसे गम्भीर व्रण भी इसके योगसे थोडे ही दिनोंमें भर जाते हैं । मस्तिष्क,जांघ और

सब स्थानोंके दुष्ट व्रण, पर इसका प्रयोग होता है ।

इसके लगानेसे उपदंशज व्रणका रोपण भी त्वरित हो जाता है। शीतलाके टीका लगानेपर कभी कीटाणु प्रवेश होकर दुष्ट व्रण हो जाता हैं। फिर अत्यन्त दुर्गन्धमय पूयस्राव होता रहता है—इसपर भी यह लाभदायक है ।

कितने रोगियोंके रक्त और त्वचाकी रचनामें विकृति आ जाती है। फिर थोड़ा सा घाव लगनेपर वहां व्रण होकर महीनों तक नहीं भरता। ऐसे व्रणोंका भी यह मलहम सत्वर शोधन और रोपणकर देता है ।

कितने व्रण ओषधि लगानेपर भर जाते हैं । किन्तु थोड़े ही दिनोंमें उस स्थानमें या उसके समीपमें पुनः व्रण उत्पन्न होजाता है । इस तरह बार-बार दुःख पहुंचता रहता है । ऐसे दुष्ट व्रणोंका यह मलहम सम्यक प्रकारसे शोधन करके फिर रोपण कर देता है । इस मलहममें पड़े हुए नीलाथोथ के प्रभावसे व्रणके भीतर रहे हुए विष और कीटाणु नष्ट हो जाते हैं । मुर्दासंगके योगसे घावमे सत्वर शुष्कता आजाती है। कपीला घावमें सुखाने और भरनेमें सहायक है । पारद गन्धक गहराईमे रहे हुए कीटाणुओं और विषको नष्ट करनेका कार्य करते हैं ।

## (४७) निम्बादि मलहम ।

विधि—निम्बके पत्तोंका स्वरस ४० तोले, गोघृत १० तोले, रसकपूर १ तोला और मोम २ तोले ले । पहले निम्बके पत्तोके रसको घीमे मन्दाग्निसे जलावें । पश्चात् मोम मिलाकर घीको छान लें। निवाया रहने पर रसकपूर मिलाकर मलहम बनालें ।

उपयोग—यह मलहम सब प्रकारके नये और पुराने घावोंको शुद्ध करके भर देता है । जिन घावोंमेंसे जहरी पानी निकलता रहता हो; वह पानी जहां-जहां लगे वहां पर नया व्रण होजाता हो; उनके विषको नष्ट करके सत्वर भर देता है ।

## [४८] माहेश्वर धूप ।

विधि—राई, सरसों, नमक, गूगल, कुन्दरू, बच, बायविडंग और नीमके पत्तेको समभाग मिलाकर चूर्ण करें ।

उपयोग—छोटे बालकोंके ज्वरमें माहेश्वर धूपका चूर्ण १-२ तोला लेकर बालकसे थोड़ी दूर अग्नि पर डाल दे । जिससे वातावरणमें धूपके अणु मिलकर बालकके श्वासोच्छ्वास द्वारा शरीरमें प्रवेश करके ज्वरको उतारनेमेंसहायता पहुंचाते हैं । बड़ोंके लिये भी हितकर है ।

## (४९) अपराजित धूप ।

विधि—गूगल, अगर, रोहिस घास, नीमके पत्ते, आकके पत्ते, बच, राल और दारुहल्दीको समभाग मिला ले ।

उपयोग—इसका धुंआ देनेसे सब प्रकारके ज्वर कीटाणु नष्ट होते हैं ।

## ( ५० ) जन्तुघ्न धूप ।

विधि—नमक ३० तोले, कासीस १० तोले और नौसादर २० तोले मिलाले । (रै० स० वि०)

उपयोग—प्लेगके मरीज जहां रहते हों वहां कोयलोंकी जलती हुई अगीठीके ऊपरमें तवा रखकर नमकवाली धूप रखदें, जिससे वातावरणमें धूपका असर फैल प्लेगके मरीजके श्वासोच्छ्वासमें मिलाकर रोग दूर करनेमें सहायता पहुंचाती है। शेष अंश (लालराख) तवेपर रहे, उसे गरम जलमें मिलाकर प्लेगकी गांठ पर लगानेमें जल्दी लाभ पहुंचता है ।

## ( ५१ ) दशांग धूप ।

विधि—बच, हींग, वायविडंग, सेंधानमक, गजपीपल, पाठा, अतीस, सोंठ, कालीमिर्च और पीपल, इन १०औषधियोंको समभाग मिलाकर जौकुट चूर्ण करें । (बा० भ०)

उपयोग—इस चूर्णकी धूप देनेमें बालकोंके सब प्रकारके ग्रहदोष नष्ट होते हैं ।

## [५२] जात्यादि धूम्र ।

विधि—चमेलीके पत्ते, मैनसिल, राल और गूगलको समभाग मिलाकर बकरीके मूत्रमें पीसकर गोलियां बनालें । (यो० र०)

उपयोग—इस गोलीको चिलममें रखकर धूम्रपान करनेसे कफ निकल जाता है, हृदयावरोध और कण्ठावरोध दूर होते हैं, तथा कास, श्वासका शमन होता है ।

## (५३) अर्शोघ्न धूम्र ।

प्रथम विधि—कचूर (शठी) १० तोले, वायविडंग १० तोले और भांग ५ तोले लेकर चूर्ण करें । फिर एकाध तोलेका धुआं दें ।

धुआं देनेकी विधि—एक बर्तनमें निर्धूम कोयला रख ऊपर चूर्ण डाल तुरन्त हुक्का पीनेकी चिलमसे ढक दें । चिलमके छिद्रसे धुआं निकलता रहे, उसे मस्सेपर लगाते रहें । कमरतक कपडा ओढ करके धुआं देना चाहिये ।

उपयोग—इस धूम्रसे मस्से नरम होकर मुरझा जाते हैं । जो मस्से भीतरके हैं वेनरम होकर ऊपर चढ जाते हैं ।

दूसरी विधि—कुचिला, कपूर, शमी (छोकर) के पत्ते, हल्दी, छोटी कटेलीके फल सबको समभाग लेकर चूर्ण करें ।

उपयोग—कमरतक कपडा ओढा, ईंटोंपर उकडूं बैठाकर गोबरीकी निर्धूम अग्नि पर एक तोला औषध डाल, चिलमकी नली द्वारा अर्शके मस्सेको धुआं देनेसे भयंकर दर्द भी तुरन्त शांत होता है ।

## ( ५४ ) कृमिघ्न धूम्र।

विधि—छोटी कटेलीके सूखे फलको एक कलछीमें रख कर कोयलोंकी सिगड़ीपर रखें और कलछीपर एक नली रखकर, दांत अथवा कानमें जहां कृमि हों, वहांपर धुआं देनेसे तुरन्त कृमि बाहर निकल जाते हैं। एवं एक-एक फल चिलममें रखकर धूम्रपान करनेसे तम्बाखूके व्यसनीकी खांसी, भयंकर कफप्रकोप, हृदयावरोध आदि उसी क्षण दूर होजाते हैं।

## [ ५५ ] देवदार्वादि धूम्र।

विधि—देवदारु, खरटीकी जड़ और जटामांसीको समभाग मिला, बकरीके मूत्रमें पीसकर वर्त्ति बना लें। (भा० प्र०)

—इस बत्तीको घी चपड़कर धूम्रपान करनेसे श्वासकी भयंकर पीड़ा तुरन्त नष्ट होजाती है।

## [ ५६ ] मनःशिलादि धूम्रपान।

विधि—मैनसिल, हरताल, कालीमिर्च, जटामांसी, नागरमोथा और हिंगोटके फलकी छालको समभाग लेकर चूर्ण करें। (वृन्द)

उपयोग—२ से ४ रत्ती चिलममें डालकर धुआं लेनेसे शीघ्र कफ निकलकर एकदोषज, द्विदोषज और त्रिदोषज कास और श्वासावरोध दूर होते हैं। विशेषतः तमाखू पीनेवालोंके वातकफजनित श्वास और भयंकर कफयुक्त कासमें लाभदायक है। धुआं लेकर ऊपर गुड़ या मिश्री मिला निवाया दूध पीवें। जो सैकड़ों ओषधियोंसे अच्छे न हुए हों, ऐसे रोगी भी इस प्रयोगसे त्वरित् अच्छे होजाते हैं।

सूचना—रक्तपित्त, उदररोग, तिमिर दोष और प्रमेहके उपद्रव वालोंको धूम्रपन नहीं करना चाहिये। धूम्रपान करनेपर उनको धुआं मुंहसे निकालना चाहिये। धूम्रपान करनेपर उनको धुआं मुंहसे निकालना चाहिये। धूंएको नाकसे न निकालें।

## ( ५७ ) अस्थिदोषहर सेक।

विधि—गेहूंका मैदा, मैदालकड़ी और हल्दी १०-१० तोले, सज्जीखार २ तोले और तिलका तैल २० तोले लें। पहिले तैलको गरमकर मैदा भूनें। फिर सज्जीखार, मैदा लकड़ी और हल्दी क्रमसे डाल, थोड़ा पानी मिलाकर हलवेके समान पकावें। फिर बार-बार गरमकर आध घण्टेतक चोट पर सेक करे। पश्चात् ओषधि बांध देवे। चोटके कारण हड्डीपर आघात, शोथ, रक्त इकट्ठा होना, वेदना होना, आदि दोष दूर होते हैं।

## (५८) कलिंगाद्य नस्य ।

विधि—इन्द्रजौ, कच्ची हींग, कालीमिर्च, लाक्षा, कायफल, कूठ, वच, सुहिजनाके बीज और वायविडंग, इन ९ औषधियोंको समभाग मिला कूट-कपड़छान चूर्णकर बोतलमें भर लें, इस नस्यमें थोड़ा कपूर भी मिला लिया जाय तो विशेष हितकर है । (यो० र०)

उपयोग—इस नस्यके सूंघनेसे जुकाम, शिरदर्द, श्वासकी रुकावट और सब प्रकारके नासिका-रोग दूर होते हैं ।

## (५९) नजलानाशक नस्य ।

विधि—कश्मीरी पाठा और उस्तखद्दूस दोनों २-२ भाग तथा बालछड़ (जटामांसी) और गुलबनफशा १-१ भाग लें । सबको मिलाकर कपड़छान चूर्ण करें । (स्वा० कृष्णानन्दजी चक्रवर्ती)

उपयोग—इस नस्यके सूंघनेसे कपालमें संग्रहीत कफ दूर होता है । श्वासनलिका साफ होती है, जिससे नजलेका पानी आंखोंमें उतरकर नुकसान पहुंचाता हो, वह बन्द हो जाता है । शिरदर्द शमन होकर मस्तिष्क हलका और शांत बन जाता है । जुकाम वालोंके लिये अति लाभदायक है । सन्निपात और उदावर्त रोगमें शिरोविरेचनकी जहां आवश्यकता हो वहांपर यह लाभ पहुंचाता है ।

## (६०) शिरःशूलान्तक नस्य ।

प्रथम विधि—कायफल ५ तोले, नकछीकनी २ तोले, छोटी पीपल, तुलसी-पत्र, वायविडंग, छोटी इलायचीके बीज, कपूर, सब १-१ तोला और देवदाली ६ माशे लें । सबको कूट कपड़छान चूर्ण बना लें । इसमें से १-१ रत्ती आवश्यकतापर सूंघावें ।

उपयोग—इस नस्यसे शिरदर्द, जुकाम, तन्द्रा, श्वासावरोध आदि दोष दूर होते हैं ।

दूसरी विधि—हरड़, सोंठ, कालीमिर्च और पीपल ६-६ माशे, बच्छनाग २ माशे तथा पीपल (अश्वत्थ) की छालकी राख १॥ तोले लें । सबको अच्छी रीतिसे खरल करके नस्य तैयार कर लें ।

सूचना—इस नस्यमेंसे आध रत्ती सूंघानेसे कफ, कृमि आदि दोष निकल कर शिरदर्द शमन होता है ।

## [६१] मूर्च्छान्तक नस्य ।

विधि—नौसादर, चूना और कलमीशोरा प्रत्येक १-१ तोला लें । फिर अलग-अलग पीस स्टोफर्ड बोतलमें भरकर मिला लें । पश्चात् कपूर ३ माशे मिलाकर अच्छी रीतिसे हिला लें ।

उपयोग—बेहोशीके समय सूंघानेमें अति उपयोगी है । सन्निपात, हिस्टीरिया

और सर्प आदि जानवरोंके जहरकी मूर्च्छा दूरकर देता है । दांत भिचे हुए हों; औषध खा न सके; उसी समय इस नस्यको संघानसे दांत खुल जाते हैं; और रोगी होशमें आ जाता है । यदि रोगी सूंघ न सके तो उसकी नाकके पास बोतल को खोलनेसे गैस तत्काल प्रवेश कर जाती है ।

## (६२) विषादि उद्धूलन ।

विधि--अशुद्ध बच्छनाग १ तोला, कालीमिर्चका चूर्ण ३ तोले और जंगली कडों की राख १६ तोले मिला धतूरेके पत्तोंके रस ी भावना देकर सूर्यके तापमें सुखा लें ।

उपयोग--यह उ धूलन सन्निपातमें शीत और पसीना दूर करनेके लिये सारे शरीरपर मालिश करनेमें उपयोगी है ।

## (६३) भूनिम्बादि उद्धूलन ।

विधि--चिरायता, कुटकी, कूठ, सौंफ, इन्द्रजौ और कचूरको समभाग मिलाकर बारीक चूर्ण करें ।

उपयोग--सन्निपातमें अत्यन्त पसीना आता हो और कण्ठावरोध हो; तब शरीरके प्रत्येक सांधोंपर इसकी मालिश करनेसे सन्निपतिके विकार शांत हो जाते हैं ।

## (६४) त्वक्पत्रादि उद्वर्तन ।

विधि--दालचीनी, तेजपात, रास्ना, अगर, सुहिंजनेकी छाल, कूठ, वच और सौफ सबको समभाग मिलाकर चूर्ण करें । (वृन्द)

उपयोग--इस चूर्णको नींबूके रस या कांजीमे पीस, गरमकर लेप करनेसे हैजमें हाथ-पैरकी नसोंका खिचना तुरन्त वन्द होजाताहै ।यदि इस चूर्णका कल्क बना कांजी मिला सरसोंका तल सिद्ध करें और इस तैलकी मालिश करें; तो भी शीघ्र लाभ होता है ।

## (६५) चन्द्रप्रभा उबटन ।

विधि--पीली सरसों, चिरौंजी और मसूरकी दालको समभाग मिला गोदुग्धमें पीस रात्रिको सोनेके समय मुंहपर लेप करें । (श्री० रामस्वामीजी)

उपयोग--तारुण्य पिटिका (मुंहासे) और मुंहपरके काले दाग थोड़े ही दिनोंमें दूर होते हैं । सारे शरीरमें मालिश करनेसे दुर्गन्ध,फुन्सी और खाज दूर होकर शरीरकी त्वचा सुन्दर वन जाती है ।

## [६६] रजःप्रवर्तिनी वर्ति ।

विधि--एलुवा और कड़वे विदाल (देवदाली) के फल ६-६ मागे लें; तेज शरावमें पीस पतले साफ कपड़ेपर लेप करें । फिर वस्त्रको गुण्डालकर वर्ति वना लें । (श्री पं० मंगुलालजी)

उपयोग—इस वर्तिको भगमें धारण करानेसे मासिकधर्म आने लगता है। सायमें चूक (सत्यानाशीकी जड) को जलमें घिसकर नाभिपर लेप करें।

## (६७) फलवर्ति।

विधि—मैनफल, पीपल, कूठ, वच, सफेद सरसो और जवाखार १-१तोला लेकर बारीक चूर्ण करें। बादमें ५ तोले गुडको जलमें मिला, गरम करके चाशनी करें। फिर चूर्ण मिलाकर चलाते रहें। जब वर्ति बांधने लायक हो जाय, तब कनिष्ठिकासे कुछ पतली और नोकवाली वर्ति (वत्तिया) बना लें। (वृन्द)

उपयोग—इस वर्तिपर थोड़ा घीवाला हाथ लगाकर गुदामें चढानेसे मलावरोध जनित उदावर्त रोगका शमन होता है, उसी समय रुकी हुई अधोवायु निकलकर अफारा दूर होता है।



# रोगानुसार औषध-सूची।

इस सूचीमें किस रोगपर कौन-कौनसी औषध दीजाती है, यह दिखाया है। एक ही रोगपर अनेक ओषधि काम देती हैं। परन्तु इनमेंसे देश, काल, दोष-दूष्य आदि भेदसे कोई विशष अनुकूल रहती है, कोई कम। कोई सत्वर लाभ पहुंचाती ह, कोई चिरकालमें। एवं समान औषधियोंमेंसे अनेक लाभ नहीं पहुंचा सकतीं। अतः विवेकपूर्वक उपयोग करना चाहिये। यथाहि—निद्रानाशपर मुक्तापिष्टी, सूतशेखर, निद्रोदय रस आदि औषध उपयोगमें आती है। इनमेंसे पित्त-प्रकोप या रक्तकी उष्णता हेतु हो, तो मुक्तापिष्टी; वातपित्तात्मक दोष हो; तो सूतशेखर; और तीव्र वेदना होनेपर वातकेन्द्रको बलात्कारसे सुप्त बनाकर निद्रा लानी हो, तो निद्रोदयरस देना चाहिय। पृष्ठ ३७७में हेमगर्भपोटली रसकी दो विधि लिखी है। दोनों क्षय और संग्रहणी पर उपकारक है। इनमे प्रथम विधिसे जब यकृत्पित्तका स्राव कम होता हो, तब बढाकर नियमित कराने तथा कफस्राव और अनेक पिण्डोंको सुदृढ़ बनानेकी जहां आवश्यकता हो, वहांपर हितकारक है। द्वितीय विधि उदरवात तथा पित्तकी अम्लता और उष्णताको शमन करने, अन्त्रकी संग्राहक शक्तिको बढ़ाने तथा अस्थिसंस्थाको दृढ़ बनानेके लिय लाभदायक मानी गई है। इस रीतिसे सब ओषधियोंमें सूक्ष्म दृष्टिसे विचार करनेपर विभिन्नता जानी जाती है। हमने कुछ अशमें दोष आदि भेदसे औषधकी पृथक्ताका दिग्दर्शन कराया है। अधिक विस्तार 'चिकित्सातत्त्वप्रदीप' में यथा-स्थान किया है।

पाठकोंसे प्रार्थना है कि स संक्षेपमे लिखी हुई चिकित्सापद्धतिके अनुसार रोगी, रोग, रोगबल, हेतु, दोष दूष्य, लक्षण, आयु, ओषधिबल, आहार-विहार, परिस्थिति सब बातोंका विचार करके चिकित्सा कर। रोगोंके नाम प्रांतभेदसे भिन्न होनेसे किसी एक प्रांतमें प्रचलित नाम अन्यत्र उपयोगम नहीं आते। अनक नाम अन्य प्रांतवासी नही जानते अतः यहां माधवनिदानम लिख संस्कृत नाम ही प्रायःअकारान्त क्रमसे लिखे है।

पाठकोंकी सुविधाके लिय रोगोंके नामोंकी यादी यहां दी है, इनसे सबको ईच्छित रोग वर्णन तुरन्त निकालकर देख सकें। उदाहरणार्थ कब्ज कब्जित, मलावरोध, बद्धकोष्ठ और आनाह, उन शब्दोंमसे वर्णन आनाहके साथ लिखा ह। इस रीतिसे अनेक पर्याय नामवाले रोगोके लिये समझ लें।

## (१) अग्निदग्धव्रण—आगसे जलना।

वराटिका भस्म १७१। अग्निदग्धव्रणहर मलहम ७९०। शिरःशूलान्तक मलहम ७८९। दाग रह जानेपर—मनःशिलादि मलहम ७९०।

## (२) अग्निमान्द्य—मन्दाग्नि ( Loss of Appetite )

वातप्रधान—अग्नितुण्डी वटी ३५७। चित्रकादि वटी ५५९। हिंग्वष्टक चूर्ण ६०१। धनंजय वटी ५५७। शिवाक्षारपाचन चूर्ण ६०२। विषतिन्दुकादि वटी ५६८। गन्धक वटी ५७९। आर्द्रकावलेह ७२७। क्षुद्बोधक रस ५२५।

पित्तप्रधान—वैडूर्य भस्म १५८। प्रवालभस्म १५९। शुक्तिभस्म १६९। शंख भस्म १७३। वराटिका भस्म १७१। लवंगादि चूर्ण ६१२। नींबूका शर्बत ७३९। स्वादिष्ट शर्बत ७३८। प्राणदा गुटिका ५६९। स्वादिष्टपाचन वटी ५८७। सितोपलादि चूर्ण ५९६।

कफप्रधान—अग्निकुमार रस ३५२। धनंजयवटी ५५७। लोकनाथ रस ४५२। चित्रकादि वटी ५५९। गंधक वटी ५७९। आर्द्रकावलेह ७२७। क्षुद्बोधक रस ५२५।

जलवायु दोष जनित—दुर्जलजेता रस २९२। आर्द्रकावलेह ७२७।

धातुकी निर्बलतासे—सुवर्णभूपति २४१। अभ्रक भस्म १३३। ताम्र भस्म ८९। लोह भस्म ९३। वंगभस्म १००। लक्ष्मीविलास ३०८, ३७८। सुवर्णमालिनी वसन्त ३१६। हिंगुलरसायन ४२२। द्राक्षारिष्ट ६४६। अश्वगंधारिष्ट ६८२। त्रैलोक्य-चिन्तामणि २८७। वसंतकुसुमाकर ४३२।

विष्टब्ध या आमाजीर्णसे जीर्ण मन्दाग्नि—रससिंदूर २२१। प्राणदापर्पटी २६३। अग्नितुण्डी ३५७। द्राक्षासव ६८६। महाद्राक्षासव ७०५। क्षुद्बोधक रस ५२५। हिंग्वष्टक चूर्ण ६०१। शिवाक्षारपाचन चूर्ण ६०२।

ज्वरके पश्चात् अग्निमांद्य—सुवर्णमालिनी ३१६। लघुमालिनी ३२४। लक्ष्मी-विलास रस ३०८, ३७८। जयमंगल रस २९०। ६४ प्रहरी पीपल ४२।

विषप्रकोपसे अग्निमांद्य—सुवर्णमालिनी वसंत ३१६। सुवर्णभूपति रस २४१। चतुर्मुख रस ५४१। प्रवाल पिष्टी १६१। शुक्ति भस्म १६९। मुक्ता भस्म १५६। वराटिका भस्म १७१। वैडूर्य भस्म १५४।

आमाशयवृद्धि—समीरपन्नग+शंख भस्म २३६, १७३।

## (३) अजीर्ण—पचन ( Indigestion, Dyspepsia )

सामान्य अपचन और आमाजीर्ण—अग्निकुमार ३५२। क्रव्याद्रस ३५४। संजीवनी वटी ५४७। आरग्वधादि कल्क ६५७। धनंजय वटी ५५७। चित्रकादि वटी ५५९। हिंग्वादि वटी ५८६। अजमोदादि चूर्ण ६२५। विषतिन्दुकादि वटी ५६८। गंधक वटी ५७९। लहशुनादि वटी ५८५। हिंग्वष्टक चूर्ण ६०१। शिवाक्षार पाचन चूर्ण ६०२। चविकासव ६९६।

विदग्धाजीर्ण—आरोग्यवर्द्धिनी ४४३। शंख वटी ३४२। स्वादिष्ट शर्बत ७३८। धनंजय वटी ५५७। लवणभास्कर चूर्ण ६००। भृंगराजासव ७००। चविकासव ६९६।

रसशेषाजीर्ण—प्रवाल भस्म १५९। वराटिका भस्म १७१। शंख भस्म १७३। शुक्ति भस्म १६९। अग्नितुण्डी वटी ३५७। क्रव्याद रस ३५४। स्वादिष्ट शर्बत ७३८। पप्पल्यादि क्वाथ ६५०।

( ८ ) अन्तःस्रावक ग्रन्थियोंको विकृति।

सारिवासव ६९९ । नाग भस्म ११५ । जसद भस्म ११२ । जातिफलादि वटी (मधुमेह) ४४० । आरोग्यवर्द्धिनी ४४३ ।

( ९ ) अपस्मार-मृगी (Epilepsy)

नया—ताप्यादि लोह ३६३ । अमरसुन्दरी ४०७ । रौप्य भस्म ८२ । वातकुलान्तक ४०७ । भूतभैरव रस ४०६ । उन्मादगजकेशरी ४०५ । स्मृतिसागर ५०९ । योगेन्द्र रस ५३९ ।

जीर्णावस्था—अभ्रक भस्म १३३ । अष्टमूर्ति रसायन २४३ । मल्लसिंदूर २२५ । सूतराज २७४ । मल्लसिंदूर वटी ४२० । सारस्वतारिष्ट ६८५ । पञ्चगव्यघृत ७४६ । ब्राह्मीघृत ७४९ । कल्याणघृत ७५१ । स्मृतिसागर ५३० ।

बेहोशी शमनार्थ—श्वासकूठार ३८५ । मूर्च्छान्तक नस्य ७९४ ।

अर्शरोग-सह अपस्मार—गन्धक रसायन ३९९ ।

उपदंश रोगके उपद्रव रूप अपस्मारका दौरा—अष्टमूर्ति रसायन २४३ । मल्लसिंदूर २२५ । उपदंशसूर्य ४६५

हिस्टीरियासह अपस्मारका दौरा—मलेरिया वटी (नं० २) ३१४ ।

(१०) अम्लपित (Acidity)

सबपर हितावह—जीरकादि मोदक ७१८ । कूष्माण्डावलेह ७२५ । द्राक्षावलेह ७२७ । सूतशेखर ४७७ ।

वातप्रकोप सह—रौप्य स्भम ८२ । अविपत्तिकर चूर्ण ६११ ।

आमाशय वृद्धिज—रौप्य भस्म ८२ । नाग भस्म ११५ । सुवर्णमाक्षिक भस्म १२३ । वंगभस्म १०० । ताप्यादि लोह ३६३ । कामधेनु रस ५१५ ।

कीटाणु प्रकोपज—लीलाविलास ४८८ ।

उदरमें व्रण होकर जीर्ण अम्लपित्त—नाग भस्म ११५ । सुवर्णमाक्षिक भस्म १२३ । ताप्यादि लोह ३६३ ।

यकृत्‌की निर्वलता सह—लीलाविलास ४८८ ।

भोजनके बाद हृदयशूल—शीतल पर्पटी २६५ ।

उदरमें भारीपन—शंखभस्म १७३ ।

कफप्रधान अम्लपित्त—लीलाविलास ४८८ ।

पित्तकी तीक्ष्णता और अम्लता कम कराना—मुक्ताभस्म १५६ । प्रवाल पिष्टी १६१ । कामदूधा रस ३९५ । सुवर्णमाक्षिक भस्म १२३ । ताप्यादि लोह २६३ । सूतशेखर ४७७ । शंख भस्म १७३ ।

शरीर शोधनार्थ—तुत्थ भस्म १९२ । नीलकण्ठ रस ३२९ ।

(११) अरोचक-अरुचि (Anorexia)

सबपर हितावह—अदरखका शर्बत ७३९ । धनञ्जय वटी ५५७ । शंख वटी ३४२ । आर्द्रकावलेह ७२७ । आरग्वधादि क्ल्क ६५७ । कंठसुधारक वटी ५६० । गन्धक वटी ५७९ । स्वादिष्टपाचन वटी ५८७ । स्वादिष्टपाचन चूर्ण ६०३ । यवानीखाण्डव चूर्ण ६०४ । जातिफलादि चूर्ण ६११ । द्राक्षासव ६८६ ।

(२१) आमवात ( Rheumatism )

नया तीव्र—महावातविध्वंसन ४०८ । आमवातप्रमथिनी वटी ४२१ । ज्वरकेशरी ७७५ । जयमंगल २९० । लक्ष्मीविलास ३७८ । मृत्युञ्जय २९६ ।

सामान्य प्रकोप—महारास्नादि क्वाथ ६४६ । वृद्धदारुकादि चूर्ण ६१३ । वैश्वानरचूर्ण ६२५ । अजमोदादि चूर्ण ६२५ । हिंग्वादि वटी ५८६ ।

जीर्ण—लोहभस्म ९३ । मल्लसिंदूर वटी ४१८ । सुवर्णभूपति २४१ । ताप्यादिलोह ३६३ । वृहद् योगराजगूगल ६१४ । समीरगजकेसरी ४१२ । महारास्नादि क्वाथ ६४६ । चौवामल्लातक वटी ५७५ । धात्रीभल्लातक वटी ५७७ । अमृतारिष्ट ६८४

हृदय-रक्षणार्थ—लक्ष्मीविलास रस ३०८ । पूर्णचन्द्रोदयरस २१७ ।

सूतिकाको आमवात—अश्वगन्धारिष्ट ६८७ ।

कोष्ठदोष-शोधनार्थ—नाराच घृत ७८५ । नारायण चूर्ण ६३४ ।

(२२) आमाशय व्रण ।

पित्तज—कामदुधारस ३९५ । सूतशेखर ४७७ ।

दाह प्रकोप-सह—रौप्य भस्म ८२ ।

नाइट्राइट्रिक विहितमें—अभ्रक भस्म और नाग भस्म ।

(२३) उदररोग ।

वातोदर—दशमूलाद्यघृत ७८५ । दशमूल क्वाथ ६३७ । हिंगुलरसायन ४२२ । अग्नितुण्डी वटी ३५७ ।

पित्तप्रधान—रौप्यभस्म ८२ ।

अफारा-सह—प्रवालपञ्चामृत ४२८ ।

कफोदर—ताम्र भस्म ८७ । अग्नितुण्डी वटी ३५७ । ताम्रसिंदूर २२८ ।

अन्त्रपुच्छ प्रदाह—अग्नितुण्डी वटी ३५७ ।

यकृदाल्युदर—आरोग्यवर्द्धिनी ४४३ । नवायसचूर्ण ३७० ।

यकृद्विकृति—आरोग्यवर्द्धिनी ४४३ ।

यकृत्प्लीहावृद्धि—प्लीहान्तकक्षार चूर्ण ६०४ । प्लीहान्तक चूर्ण ६०४ । रोहितारिष्ट ६९८ । शंखद्राव ७०६ । उदरामृत योग ७०७ । लघुशंखद्राव ७०७ । शंखद्राव ७०७ । शंख भस्म १७३ । ताम्र भस्म ८७ । क्रव्यादरस ३५४ । प्रवालपञ्चामृत ४२८ । शूलवज्रिणी ४२१ । लोह भस्म ९३ । सुवर्णमाक्षिक भस्म १२३ । मण्डूर भस्म १२९ । प्लीहान्तकवटी ४४३ । सुवर्णमालिनी ३१६ । वसुमालिनी ३२० । पर्पटाद्यरिष्ट ७०१ । अश्वकञ्चुकी २७९ । कुमार्यासव ६७५ । पुनर्नवासव ६९८ । अभयारिष्ट ६९० ।

जलोदर—ताम्र भस्म ८७ । ताम्रसिंदूर २२८ । आरोग्यवर्द्धिनी ४४३ । जलोदरारि रस ४५२ । लक्ष्मीविलास अभ्रप्रधान ३०८ । दशमूल क्वाथ ६३७ । पुनर्नवासव ६९८ ।

तीव्र यकृत्संकोच—पञ्चसूत २४६ । ताप्यादिलोह ३६३ ।

पित्ताशय संकोच—ताम्रभस्म ८७ ।

यकृत्में कंकड़ जमना—ताम्रभस्म ८७ । अगस्तिसूतराज रस ३३४ । क्रव्याद रस आदि ताम्रघटित औषधियां और कुमार्यासव ६७५ ।

मलशुद्धि अर्थ—इच्छाभेदी रस ३३० । अभयारिष्ट ६९० । नाराचघृत ७४५ । नारायण चूर्ण ६०५ ।

पाण्डुसह उदररोग—त्रिफलारिष्ट ६८३ ।

### (२४) उदावर्त ।

सुवर्णभूपति २४१ । बृहद्योगराज गूगल ४१४ । सूतशेखर ४७७ । अभयारिष्ट ६९० । फलवर्ति ७९६ । योगराज गूगल ५७१ । वज्रक्षार चूर्ण ६१० । नारायण चूर्ण ६०५ । शंखभस्म १७३ । गन्धकवटी ५७९ । त्र्यूषणादि गूगल ५८७ । द्विनिशादि लेप ७७६ ।

### (२५) उन्माद-पागलपन (Insanity)

सबपर हितकर—उन्मादगज केशरी ४०५ । भूतभैरव रस ४०६ । अभ्रकभस्म १३३ ।

वातप्रधान—रौप्यभस्म ८२ । कस्तूरीभैरव रस २७४ । अश्वगंधारिष्ट ६८२ । पंचगव्यघृत ७४६ । वातकुलान्तक रस ४०७ । भूतभैरव रस ४०६ ।

पित्तप्रधान—सुवर्ण भस्म ७६ । प्रवाल पिष्टी १६१ । सुवर्णमाक्षिक भस्म १२३ । मूक्तापिष्टी १५६ । कामदूधारस ३९५ । सूतशेखर ४७७। सारस्वतारिष्ट ६८५ । ब्राह्मीघृत ७४९ ।

वात पित्त प्रधान—योगेन्द्र रस ५२९ ।

कफ प्रधान—मल्लसिंदूर २२५ । समीरपन्नग २३६ । मल्लसिंदूर वटी ४२० । पञ्चगव्यघृत ७४६ ।

मानसिक आघात-जन्य—स्मृतिसागर ५३० । अभ्रकभस्म १३३ । (विजयपुष्पाद्यवलेहके साथ ७३० ) । रौप्य भस्म ८२ ।

गर्भाशय विकार और मासिकधर्म विकृति—स्मृतिसागर ५३० । ब्राह्मी वटी ३१३ । लक्ष्मीविलास रस ३७८ । रजोदर्शन बन्दहोनेपर सारस्वतारिष्ट ६८५ ।

शुक्रक्षयज उन्माद—पूर्ण चन्दोदय रस २१७ । (च्यवनप्राशावलेहके साथ) । बंगभस्म १०० ।

भूतोन्माद—पुनः पुनः प्रकुपित होनेवाला जीर्ण—अभ्रकभस्म १३३ । शिलासिन्दूर २३० । सूतराज रस २७४ । स्मृतिसागर ५३० । पञ्चगव्यघृत ७४६ । कल्याण घृत ७५१ ।

फिरंग अनुबन्ध सह—अष्टमूर्ति रसायन २४३ । मल्लसिन्दूर २२५ ।

निद्रानाश पर—सर्पगन्धादि वटी ५८८ । विजयापुष्पाद्यवलेह ७३० । सूतशेखर+प्रवाल पिष्टी (ब्राह्मीके क्वाथके साथ) ।

बाह्योपचार—दशांग धूप ७९२।

### (२६) उपदंश-फिरंग-गरमी (Syphilis) ।

नया रोग—पारद भस्म १२२ । व्याधिहरण २४५ । सत्यानाशीका तैल । अमीर रस ४७० । उपदंशकुठार वटी ४६८ ।

जीर्ण रोग—तुत्थभस्म १९२ । मल्लसिन्दूर २२५ । अष्टमूर्ति रसायन २४३। व्याधिहरण रस २४५ । हरताल भस्म १७७ । उपदंशकुठार वटी ४६८ । उपदंश सूर्य ४६५ । मल्लादि वटी ४७१ । कज्जली ४६ । त्रिपुरभैरव २४९ ।

(३१) कब्ज—( आनाहमें देखें )।

(३२) कर्कस्फोट (Cancer) विद्रधिमें देखें।

(३३) कर्णरोग—कानके रोग।

बाधिर्य, कर्णशूल, पूय आदि—कर्पूरधारा अर्क ७११। बिल्वादि तैल ७५६। वराटिकाभस्म १७१। दशमूल क्वाथ ६३७। कर्णशोथहर लेप ७८१।

कर्णार्श जनित बधिरता—क्षार तैल ७५७।

खानेके लिये—सारिवादिवटी ४८९। शृंगभस्म १८४। वङ्गभस्म १००।

कर्ण पाकमें दोष निकालना—क्षार तैल ७५७।

(३४) कामला–पीलिया (Jaundice)

सब प्रकारपर—ताप्यादि लोह ३६३। महामृगांक रस ३७६। लोह भस्म ९३। सुवर्णमाक्षिक भस्म १२३। मंडूर भस्म १२९। सुवर्णभूपति २४२। धात्र्यादि-टाद्यरिष्ट ७०१। आरोग्यवर्द्धिनी ४४३।

जीर्ण कामला—मण्डूर भस्म १२९ और शिलाजीत ५८। लक्ष्मीविलास ३७८। नवासय चूर्ण ३७०। चन्दनादि चूर्ण ६२८। पुनर्नवामण्डूर ४५८। अमृतारिष्ट ६९०। मेहान्तक रस ५२७।

कुम्भ कामला—मण्डूर भस्म १२९।

यकृद्‌के मांसार्बुद जन्य—ताम्रभस्म ८७। वङ्गभस्म १००। ताप्यादि लोह ३६३।

(३५) कास-खाँसी (Bronchitis)

सब प्रकारका कास—चन्द्रामृत रस ३८३। अभ्रकभस्म १३३। अतिविषादि वटी ५५४। कफकर्तन रस ५२१। वासादि चूर्ण ६३४।

शुक्रक्षयजन्य—वंगभस्म १००।

वातिक—रौप्यभस्म ८२। नागभस्म ११५। लघुमालिनीवसंत ३२४। ताप्यादि लोह ३६३। सूतशेखर ४७७। कर्पूरादि वटी ५५३। शुष्ककासहर क्वाथ ६५८। दशमूलाद्य घृत ७८५। कासमर्दन वटी ५६६। लऊक सपिस्ताँ ७३५। एलादि वटी ५६०।

पैत्तिक—सुवर्ण भस्म ७६। महामृगांक ३७६। गोदन्ती भस्म १४८। प्रवालपिष्टी १६१। वासादि क्वाथ ६५०। महाद्राक्षासव ७०५। सितोपलादि चूर्ण ५९६। बृहत् सितोपलादि चूर्ण ५९९। लवंगादि चूर्ण ६१२। लऊक सपिस्तां ७३५। एलादि वटी ५६०।

कफ कास—अभ्रक भस्म १३३। लोहवान पुष्प ३९। अग्नि रस ३८५। सुवर्णवङ्ग २३२। मल्लभस्म १८२। बोलबद्ध रस ३५१। महावातराज ५१७। शृङ्ग भस्म १८४। रससिंदूर २२१। आनन्दभैरव ३३१। लोकनाथ ४५२। संजीवनी वटी ५१७। त्रैलोक्यचिंतामणि २८७। कफकुठार रस ३८३। मरि-चादिवटी ५५३। लवङ्गादि वटी ५५४। कनकासव ६८१। वासादि चूर्ण ६३४। शुभ्राभस्म १९६। समीर पन्नग २३६।

कफसंग्रह—कफकुठार ३८३। समीरपन्नग २३६। कनकासव ६८१। कास

## (३६) कुष्ठ-कोढ (Leprosy & Skin discsaes)

शरीर शोधनार्थ—तुत्थभस्म १९२। नारायण चूर्ण ६०५। इच्छाभेदी रस ३३०। अश्वकंचुकी रस २७९।

व्युची—फिटकरी १९८। व्युचीहर मलहम ७८६। गन्धक रसायन ३९९। दशांगलेप ७७५।

## (३७) कृमि (Worms)।

उदर कृमि और पुरीषज—कृमि कुठार रस ३६१। कृमिघ्न क्वाथ ६५३।

आमाशयस्थ, कफज और पुरीषज—कृमिमुद्गर रस ३६०। कृमिघ्न चूर्ण ६२६।

सूक्ष्म पुरीषज कृमिपर—नागभस्म १००। संजीवनी वटी ५४७। कृमिघ्न गुटिका ५५५। पीतलभस्म १९०। कास्यभस्म १९०। वर्त्तलोहभस्म १९१। खदिरारिष्ट ६८०। मुस्तादि क्वाथ ६६०।

कृमि-जन्य ज्वर—लघुमालिनी वसन्त ३२४। वंगभस्म १००।

## (३८) गुल्म—गोला (Abdominal Tumour)।

सब प्रकारके गुल्मपर—कांकायन वटी ५६७। लवणभास्कर चूर्ण ६००। वज्रक्षार चूर्ण ६१०। कुमार्यासव ६७५। चविकासव ६९६।

वातज—कासीसभस्म १४४। शूलवज्रिणी ४२१। बृहद्योगराजगूगल ४१४। गुल्मकालानल रस ४२६। अग्निकुमार ३५२। क्रव्याद रस ३५४। हिंग्वाष्टक चूर्ण ६०१। पुनर्नवासव ६६१।

पित्तज—नागभस्म ११५। गुल्मकुठार ४२४। प्रवालपंचामृत ४२८। कुमार्यासव ६७५। रोहितारिष्ट ६९८।

कफज—ताम्रभस्म ८७। लोहभस्म ९३। कुमार्यासव ६७५। लघुशंख द्राव ७०७। शंखद्राव ७०७। जम्भीरी द्राव ७०९। पुनर्नवासव ६९८।

रक्त गुल्म—नागभस्म ११५। गुल्मकुठार ४२४। कुमार्यासव ६७५। स्नुहीक्षीर गुटिका ५८२। गोक्षुरादि गुग्गुलु ५७१।

सूतिकारोगसे उत्पन्न गुल्म—प्रतापलंकेश्वर रस ४९५।

कोष्ठदोष शोधनार्थ—नाराचघृत ७४५। नारायण चूर्ण ६०५।

## (३९) ग्रहणी—संग्रहणी (Chronic Diarrhoea)

सब प्रकारपर हितकर—जीरकादि मोदक ७१८। जातिफलादि चूर्ण ६११। एलादिमन्थ ७३७।

वात-प्रधान नया—(निराम है, तो अगस्ति सूतराज ३३४। कनकसुन्दर रस ३३६) हेमगर्भ पोटली ३७७। दशमूलारिष्ट ६७१। हिंग्वष्टक चूर्ण ६०१। हिंग्वादि चूर्ण ६०९। पञ्चामृत पर्पटी २६०।

पित्त प्रधान—मण्डूरमाक्षिक भस्म १३३। प्रवाल पञ्चामृत ४२८। सूतशेखर ४७७। महावातराज रस ५१७। लोध्रासव ६७४।

पेचिश पाण्डु, शोथसह—दुग्धवटी ३४०। महावातराज रस ५१७। कुटजारिष्ट ६८९।

परिवर्तित ज्वर (Relapsing Fever)—हरताळभस्म १३३। हरताल गोदन्ती भस्म १४८। मल्लसिंदूर २२५। अष्टमूर्ति रसायन २४३। लक्ष्मीनारायण रस ३०४। चन्दनादिलोह ३१६। हरताल पुष्प ५०३। ज्वरमुरारि अर्क ७१२।

पूयजन्य ज्वर—ताप्यादि लोह ३६३। शिलाजीत ५७।

शीतला, छोटी माता और अन्य मसूरिकाज्वर—त्रिभुवनकीर्ति रस २८४। प्रवालपिष्टी १६१।

कफज सन्निपात— द्राक्षादि कषाय ६५९। मल्लसिंदूर २२५। त्रिभुवन कीर्ति २८४।

वात कफ प्रधान सन्निपात (Influenza) सूतराज २७४। महावात विध्वसन ४०८। त्रिभुवनकीर्ति रस २८८। अर्कादि कषाय ६४२। द्राक्षादाद्य ६५९। पञ्चवक्त्र रस २९५। मृत्युञ्जय रस २९६। मारकूट ३००। मल्ल सिंदूर द्वितीय विधि २२५। तगरादि कषाय ६६०।

हृदय-रक्षणार्थ लक्ष्मीविलास रस ३०८। ब्राह्मीवटी ३१३। पूर्णचन्द्रोदय रस २१७। हेमगर्भपोटली रस २९३।

आन्त्रिक सन्निपात—मधुरा (२१ दिनवा मुद्दती ताप Typhoid) लक्ष्मीनारायण रस ३०८। मन्मथाभ्रेरवरस २७४। सूतशेखर ४७७। (पित्ताधिक्यपर) सजीवनी वटी ५४७। पुन प्रकुपित—महासुदर्शन ५९१।

मधुराका विष बाहर निकालना—मधुरान्तकवटी ५५१। मधुरज्वरान्तक कषाय ६४२। प्रवालपिष्टी १६१। शुभ्राभस्म १९६।

शुष्क कास—प्रवालपिष्टी १६१। कर्पूरादिवटी ५५३। कासमर्दनवटी ५६६। एलादि वटी ५६०। सूतशेखर ४७७।

दुष्ट-स्वेद-जन्य वात प्रकोप—ताप्यादिलोह ३६३।

कफ-प्रकोप हो, तो—हरतालगोदन्तीभस्म १९८।

वात-प्रधान हो, तो—अष्टमूर्तिरसायन २८३।

हृदय रक्षणार्थ—ब्राह्मी वटी ३१३। अभ्रकभस्म १३३। प्रवाल और रससिन्दूर २२१। लक्ष्मीविलास ३०८।

निद्रानाश—सूतशेखर ४७७।

अतिसार और रक्तस्राव—रौप्यभस्म ८७।

मधुरामें प्रलाप—चन्द्रकला रस ३७१।

चित्तविभ्रम और भयंकर प्रलाप—महावात विध्वसन ४०८। प्रवालपिष्टी १६१। तगरादि कषाय ६६०।

कोष्ठ-शूल, सन्धिवात, मन्द प्रलाप—महायोगराज गूगल ४१४। सूतशेखर ४७७।

श्वसनक सन्निपात—फुफ्फुस सन्निपात (Pneumonia)—अभ्रकभस्म १३३। मल्ल भस्म १८२। हरतालगोदन्ती भस्म १९४। शृङ्गभस्म और रससिन्दूर। कफ बाहर निकालनेके लिये—समीरपन्नग २३६। कफशान्त्यर्थ—पंचसूत रस २४६। कफशोषणार्थ—मल्ल सिन्दूर २२५। त्रैलोक्यचिन्तामणि २८७। वातकेसरी रस ५२२। महावातविध्वसन ४०८। गोदन्तीजो २७०। सूतराज २७८।

